चक्रवर्ती तनूजाय सार्व भौमाय मंगलम्

श्रीमान्

# सम्राट्-शुभागमन

जिसको

राजेंद्रनाथ पंडित.

संग्रहकर प्रकाशित किया.

बड़ोदा

श्री रामजन्म.  सम्वत १९६८.

# SAMRAT-SHUBHAGAMANA

*Collected and Published.*

By

**RAJENDRANATH PANDIT.**

**BARODA.**



*27th March. 1912 A. D.*



गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं नचवयः

# अर्पण

**श्रीमान्–महंत मथुरादासजी गुरुवर्य्य श्रीआत्मारामदासजी महाराज–प्रधानमंत्री श्री वैष्णव साधु महामंडल, एवं सम्पादक साधु–स्वस्थान–श्रीरामजी मंदिर बड़ोदा.**

आप श्री कई वर्षोंसे तनमनधनसे साधु समुदायका महान उपकारकर रहे हैं। तथा कई वर्षोंसे आपका हमारा विशेष परिचय होनेसे स्नेह के उपहार स्वरूप यह "सम्राट–शुभागमन" पुस्तक हम आप के करमे अर्पण कर अपनेको धन्यमानते हैं–क्योंकि

"गुणा गुणज्ञेषु गुणा भवन्ती ते निर्गुणं प्राप्य भवन्ति दोषाः"

विनीत

**राजेन्द्र.**



श्रीमान् महन्त श्रीमथुरादासजी गुरुवर्य्य श्रीआत्मारामदासजी महाराज
जागीरदार, प्रधानमंत्री—श्रीवैष्णव साधु महामंडल,
एवं "सम्पादक साधु" बड़ोदा।



सिंहासन स्थित प्रिया-युत सौख्यकारी,
सौदामिनी-सहित नीरद-कान्ति हारी।
त्रैलोक्यनाथ सुर-पूजित पाद पद्म,
श्रीराघवेंद्र भजरे मन ! छोड़ छद्म ॥ [गु. स. प्रे.]

# भूमिका.



दोहा.

कृष्ण चरणको ध्यान करि, रमा पाद शिरनाय
श्री सम्राट–शुभागमन, संग्रह करुं चितलाय
सकल गुणनिकी खानि हैं, सदाप्रसन्न, रमेश
तिनके पद वन्दन करूं, जेहिं चाहत भूपेश
रंभा सरिस ललाम तनु, अशित नैन शुखदैन
सुरसुन्दरि जेहिं लखिनमै, वन्दन करौं चित चैन.

इंग्रेजी राज्यका महत्व बर्णन करना सूर्यको दीपकसे देखाने के बरोबर है । इसके संबन्धमें प्रथम जब श्रीमान् सम्राट भारतेश्वर सप्तम एडवर्डका लोकान्तर वास हुआ उस समय हमने " सम्राट् शोक शमन " नामक पुस्तक लिख हृदय वेदना शान्तकी थी, और वह पुस्तक श्रीमहंत मथुरादासजी आत्मारामदासजी के तरफ से छपाकर पाच सौ पुस्तकै मुफत वांटी गई थी । उसमें पाच भाषाओंमें घोषणा पत्र और अनेक कवियोकी कविता थी । सीघ्रहीं हमे यह शुभ अवसर प्राप्त हुआ कि । श्रीमान् भारतेश्वर पंचम जार्ज भारतमे पधार क्रीट धारणोत्सब किया । इस महान् उत्सवके प्रसंगमे हम स्मरण स्वरूप करी कैया सक्के हैं । तौ भी यह महान उत्सव चिर स्मरण रहै इस उदेशसे विशेष कर बिद्यार्थी वर्ग इन उत्तम कविताओंको कंठस्थ कर राजनिष्ट हों येही प्रधान उदेश है।

यह बात तो निश्चै है कि किसी महान प्रसंगको ताजा करने के लिये "कविता" मुख्य साधन है। हम लोगोंका श्रीरामकृष्ण ऊपर क्यों अतुलनीय प्रेम है केवल कविता के लिये। यदि रामायण, भागवत, आदि ग्रन्थ न होते तो हम उनके गुण कैसे जानते इसी से हम कहते हैं कि इतिहास उसमें भी "पद्य" कीर्तिका मुख्य साधन है। इतिहास गद्य हो, तो एक वखत वांचलेनेपर फिर उसमे कमरुची होती है परन्तु पद्य कंठस्थ कर मनुष्य स्वभावसे ही चलते फिरते बोला करता है। इससे विशेष लाभ होता है। पहिले हमारा विचार था कि केवल संस्कृत कविताकी पुस्तक बने, फिर हमारे मनमें आया कि वह केवल संस्कृत जनोको ही आनन्द प्रद होगी इससे हिन्दी कविता भी ली जावें, जब हिन्दीका संग्रह किया तव यह बात निश्चै हुई कि सभी देशकेस्कूलौमें छात्रोंको और सर्व साधारणको अनुकूल पड़े इससे हमने कई भाषाओंके कविता का संग्रह किया। हमारी इच्छाथी कि इस पुस्तकमें पंजाबी, तेलंगु तामिल, ओडिया, बंगाली, पंजाबी इत्यादि सभी भाषाओंमें राज्याभिषेक संबन्धी कविता ली जायँ और इसके लिये हमने कई जगा लिखा भी उनमेंसे कई सभा सोसायटी एक भाषाकि हिमायत वालीथीं, मद्रास प्रान्तमें भी एक दो प्रतिष्ठित सज्जनोको लिखा परन्तु "सुधानिधि" सम्पादक–पं. जगन्नाथप्रसादजी शुक्ल प्रयाग, के अतिरिक्त और किसीने जबाब तक न दिया, आपने यथा साध्य कविता भेजने की अवश्य कृपा की जिस समय पत्रोंमें कविता छपने लगीं, उस समय कार्य वस हमें ग्रामान्तर जानापड़ा इससे संग्रहमें हम पूर्ण कृत कार्य नहोसके तौ भी जो कुछ संग्रह किया है आपके सामने है।

इस महान उत्सवके प्रसंगमें जिसमें जितना बुद्धी बलहोगा अवश्य कविता करनेमे त्रुटी नकी होगी, संग्रह करनेमें भी हमने समयानुसार, कविताके छंदोको कमजास्ती कर लिया है, प्रथम केवल कविता मात्र संग्रह करनेका विचार था, पीछे हमारे एक परिचित महाशय, श्रीयुत गोवर्धनदास मूलजीभाई महताके अनुरोधसे दिल्ली वर्णन, दर्शनीय स्थल, सम्राट्का प्रवास आदि सामिल कर दिया। आपने प्रूफ तपासनेमें भी सहायता की है कविताओंकी शुद्धी तपासना कठिन काम है तौभी जहांतक हमारा बस चला मूलपद्य ज्योंका त्यों रहने दिया है तौभी दृष्टि दोससे.

## पुस्तकमेअशुद्धया

अवश्य हैं उनमें प्रधान अशुद्धियां जैसे पृष्ट १५ के फुटनोटमें १८०५ की जगह १७०५ इसीतरे ३१ पृष्ट की १४ पंक्तीमे भक्ति, पृष्ट ४३ में १७ पक्तीमे श्रीमन्भारताधीश और पृष्ट १४२ की १८ पंक्तिमें प्रशस्ति पढ़े तथा पृष्ट ९४ पंक्ति ९ मे चहुं के आगे ओर शब्द जोड़ें। असावधानीसे गुजराती विभागमें एक मराठी कविता भी आगई है। और भी इसमें सैकड़ो भूल हैं कागज, स्याही, छपाई कुछ भी उत्तम नहीं हैं मात्र इसमें श्रीमान् सम्राट् और श्रीमती सामराज्ञीका यशोगान है वही उत्तम हैं। इनमें कुछ कविता ऐसी भी हैं कि जो दूसरे की बनाई दूसरे कवियों-द्धारा पढ़ी गई हैं। अतःकई जगे पढ़नेवालेका नाम छपा है। जिन पत्रोसे कविता ली गई, उनका नाम ऊपर और कवि, व पढ़ने वालोंका नाम नीचे छाप दिया है, वेद मंत्रोका अनुवाद हिन्दी, अंग्रेजी में, और पारसी धर्म पुस्तक "जिन्दवस्ता" का अनुवाद गुजरातीमे प्राप्त भया वही रख दिया है उस भाषा मे फेर फार करना हमने योग्य न समझा। पत्रके नाम और कविता तथा

लिखनेमें किसी प्रकारका अनुक्रम नही है जो जैसे प्राप्त हुये उसी तरे ले लिया है । प्रेसके कर्मचारियोंने भी जहांतक बना सावधानी से कार्य किया है । यदि भूलसे प्रमाद वस अशुद्धी या नाम आगे पीछे या कोई नाम रह गया होय या जो कुछ कसर रही होय उसे हम

## क्षमाकरैं

इन चारऽक्षरोमें समाधान करते हैं
यस्य प्रभावाद्भुवनं शास्वते पथितिष्ठति ।
देवाःस जयति श्रीमान दंड धारो महीपतिः

उन वर्तमान पत्रोंके नाम जिनकी कवितासे यह पुस्तक सुशोभित है ।

## पत्रो.

मंजुभाषिणी( संस्कृत ),भारत मित्र ( हिन्दी ) हितवार्त्ता, शुभ चिन्तक,अभ्युदय, मिथिला मिहिर, शिक्षा, वैदिक सर्वस्व,सुधानिधि, साधु, सनातन धर्म पताका, श्री वेंकटेश्वर समाचार, लक्ष्मी, गृह लक्ष्मी, सरस्वती, भूमिहार ब्राह्मण पत्रिका, बुद्धिप्रकाश (गुजराती) महीकाठा रेवाकाठा गजट, धन्वतरि,कड़वा विजय,मुंबई समाचार, सत्य विजय, गुजराती, एक पुस्तक ( मराठी ), मासिक मनोरंजन, चित्रमय जगत,लोक मित्र,

## संस्कृत कवितामे नीचे लिखे महाशयोके नाम हैं

श्रीमान् अनन्ताचार्य्य स्वामीजो, प्रतिबादि । भयंकर. कांची, श्रीमान् राजगोपालाचार्य. चन्नपुरी, नां. रामनाथ शास्त्री.· मन्ना-गुडि वि. उमामहेश्वर शास्त्री. हरिराम शास्त्री. औरंगाबाद, ति. च.

श. ना. श्रीताताचार्य, कुंभकोणम्, नरहरी शर्म्मा, देवप्रयाग, देवरकोण्डऽ बाल सुब्रह्मण्य, ए.डी. हरिशर्मा,यस. राधाकृष्णाय्यर, सम्पादक, बागीश्वरीटोळ. रामचंद्र योतिषो मंत्री. मा. ब्रा. स. कलकत्ता. खापे. नागराज शर्मा, नृसिंहाचार्या कोची, अनन्त शास्त्री. बदनावर, वाद्य सिद्धान्त रक्षिणी सभा सभ्य. रघुवरदयाल शास्त्री, नौधरा, नारायण पाठशालाके अध्यापक गण, रामचंद्र शर्मा आगरा. कुशेश्वर कुमार बाजितपुर, श्री सुरेश सर्मा, सीतलप्रसाद शर्मा छपरा, बुलाकीराम विद्यासागर अजमेर, शास्त्री श्रीनिवासा, चार्य बड़ोदा, हिंमतलाल मूलजीभाई महता भादरवा. पं. धर्म्म नारायण द्विवेदी, चन्द्र शेखर ओझा शास्त्री. गोस्वामी लक्ष्मणाचार्यजी मथुरा. पं. मिहिर चंद्र शास्त्री, बन्नू

## महाराष्ट्र

द. वि. तिनैकर, ए. पा. कुलकर्णी रेदालकर,ना. वा. तिलक श्रीयुत राधारमण दापोली, श्रीमती. सौ. लक्ष्मीबाई तिलक, अहमदनगर, श्रीयुत, दत्तात्रय भिमाजी रणदिव–मिरजंगाम, श्रीयुत सदाशिव नारायण, ढोसर B. A. L. L. B. मुंबई,गोविन्द पांडुरंग देवधर B. A, रावसाहेब पुरुषोत्तम बालकृष्ण जोषी B. A.

## हिन्दी कवितामें नीचे लिखे महाशयोंके नाम हैं

पं. बालाप्रसाद, पं. सीताराम, खुशालीराम, बड़बानी, वैद्य रामप्रसाद शुक्ल, परमानन्द जैन हीरापुर, राजा साहब फतहसिंह जूसाहब पुवाया, पं. राजधरलाल, मुरलीधर युगेंद्र शर्मा, शंकरराव शर्मा, २ सीतारामं, प्राणशुख अध्यापक अलीगढ़,बसंतराम, नम्र. महंत लक्ष्मणदासजी, राजभट्ट, शिवाधीन ब्रह्मभट्ट, राय देवी प्रसाद,

( पूर्ण ) कानपुर, मदनराज श्रीमाली रतलाम मंगलदीन उपाध्याय, राजापुर, रामनाथ, लश्कर ( ग्वालियर ) शिवदास पांडे मस्तूरी श्री सुजान कवि, हल्दी. पन्नालाल, हरि गुलाम ठाकुर गोरखपुर, मुरलीधर शर्मा बदायु, शेठ जानकी प्रसादजी, सोहनलालजी.

## गुजराती कवितामें नीचे लिखे महाशयोंके नाम है

H. D. K, बारोट केशवलाल श्यामजी, महा शुखभाई चुन्नीलाल वीसनगर, दुर्गाशंकर हरी शंकर व्यास महुआ, कंचनलाल छगललाल बक्षी, नादौद , अंबालाल आचार्य पाटन, जटाशंकर अलवेश्वर त्रिवेदी, लालजी केशवजी कराची. मड गामकर भावनगर,

## उर्दु

नाझीम, मुन्सी गुलाम अलीगुलाम नवी, हाजी सय्यद तजम्मुल हुसैन

## अंग्रेजी

पं. रघुवीर नारायण शरन,केशवलाल V. भट्ट B. A. रघुवीर नारायण–छपरा

भवति किल नृपालः शक्रवाय्वर्कपुत्ररविशुचिवरुणानां चन्द्रवित्तेशयोश्च ॥वपुरिति मनुमुख्यैर्धर्मशास्त्रे यदुक्तं तदनुसरति वर्षे भारते सज्जनौघः ॥ १ ॥ स्वामिन्पञ्चमजार्ज एहि महिषीमेरीयुतो भारते श्रद्धान्तः करणाः प्रजाः सुरधिया ते स्वागतं कुर्महे ॥ विद्याभिः सुकलादिभिर्विरहिता यद्यप्यहो दीनकाः स्वामिन् दीनदयापरोऽस्यमलया भक्त्या प्रसीद प्रभो ॥ २ ॥ राजेन्द्रनाथ पंडित

# PREFACE.

India is well known for its loyalty from times immemorial. Thousands of kings had its possession, and its people have ever since rem ined loyal to them Among them Ramchandra, Krishnachandra and Yudhishthira were and are worshiped by the people for their excellant systems of government. We have a feeling of reverence for them still continued also by the world-praised poems of Râmäyan, Bhâgavat and Mahâ Bharuta.

If we look carefully, the coronation of George V is of more importance than that of Shri Krishnachandra. ( श्री कृष्ण ) When He was crowned, He had only some portion of Dwarka in which the stayed with His family. As regards Yudhishthira also we find that his coronation took place after a blood shed slaughter of his relations in the war of eighteen days. And when we look to the Chakravartee Emperor Dasharath we come to learn that he had the possession of fifty crores of miles of land which according to our ancient books is the area of the whole earth. He has once told to his Queen Kakayee ( यावदा वर्तते चक्रं तावती मे वसुन्धरा ) that the Sun never set on his empire, but when he mentions his protected states such as Dravid ( a part of Madras ), Sindhu, ( a part of Karanchi ), Behar, Sauvir, Sourashtra, ( a part of Katiawar. ) ( द्राविड़ाः सिन्धुसौवीरा सौराष्ट्रा दाक्षिणापथा अगांग मगधा मत्स्या समृद्धा काशि कोशला ) we can clearlyy say that he did not possess the whole of Hindustan. That is to say, we do not find countries mentiond those of the outside of India. Therefore I think he might have attempted to be considered a Chakravatin in the eyes of his Queen. The King Dasharath did not possess Madras ( मदरास )

because Ravan had a military station at Nassik in Dandk rnya ( दण्डकारण्य ). Trishira, Khara and Dushan stayed there. And for the military expences Trishira was given Trichinapoli त्रिशिरापल्ली ) district. There are still found the images of Shiva and his son Ganesha placed byTrishira.

Now wnen we look to Râma Raja we find that He ( राम ) could not get the crown inspite of so many preparations, therefore I cannot but say that coronation Darbar (of Dehli) is superior to the former.

In this Sumrat Shubhagamana " सम्राट् शुभागमन " I have collected poems (Sanskrit, English,Urdoo, Gujarati, Bengali, Marathi etc. ) published in several Newspapers of India. I have introduced Vadic Mantras and verses from Zindavasta in addition to the the history of Delhi kings commencing from Yudhisthir to this day. I have also made a short description of the buildings of the ancient city.

It would become a big volume like Ramayan or such other book if all the poems and songs from so many newspapers be collected and published. I had a wish. But I am helpless on account of pecuniary supply. If this book be introduced into schools for examination purposes, I am sure it will benifit them much and promote more of loyalty into the young minds. I earnistly wish that students would make a a repid use of these songs and poems full of 'Loyalty.'

It is not suffieient how Greater we write in praise of their Imperial Majesties George V and Mary, who are more gracious than other kings and queens ever existed on the surface of the earth.

Dated 27th March, 1912. } Rajendranath Pandit. Sadhu Office—Baroda

## राजेन्द्रनाथ पंडित उर्फे रामप्रपन्नाचार्य्य

सहायकारी मंत्री, श्री वैष्णवसाधुमहामंडल-बडोदा.



अहह ? हृदय, क्यों तू दीर्घ निश्वास लेता ?
दृढ बन अपने को क्यों नहीं धैर्य देता ।
जब सब सुख भोगे एकहीं साथ तूने, .
तब अब जगके ये दुःख भी भोग दूने ॥ [ गु. स. प्रे. ब. ]



# सम्राट् शुभागमन।

## इंद्रप्रस्थका इतिहास।

महा भारत आदि पर्व २०८ वां अध्याय:-

जब युधिष्ठिर प्रभृति पाण्डव गण द्रौपदीको लेकर द्रुपद पुरीसे हस्तिनापुर आये तब उनके पितृव्य ( काका ) महाराज धृतराष्ट्र ने युधिष्ठिरजी से कहा कि—तुम राज्यका अर्ध भाग लेकर अपने भ्राताओं समेत खाण्डव प्रस्थमें जा बसो। जिस से तुम लोगोंसे हमारा फिर बिगाड़ न हो। युधिष्ठिरादि पाण्डवोंने हस्तिनापुर के राज्यका अर्ध भाग प्राप्त कर खाण्डव प्रस्थके पुण्य स्थानमें शान्ति कार्य करा कर एक नगर बसाया, जो कि भांति २ के मन्दिरों तथा अनेक सरोवर वापी आदि अनेक प्रकार से इन्द्रपुरीकी भांति शोभायमान हो गया। और इसका नाम इन्द्रप्रस्थ पड़ा। क्योंकि यह इन्द्रपुरीकी भांति ही सुशोभित था।

२२२ वां अध्याय:-

श्री कृष्ण और अर्जुन इन्द्रप्रस्थमें यमुना नदीके तटपर आखेट ( शिकार ) का आनन्द लेने लगे। ( सभा पर्व ) महाराजा युधिष्ठिरने चारों दिशाओंके राजाओंको पराजित कर इन्द्र प्रस्थमें राज

सूय यज्ञ किया । ( शान्ति पर्व ) ४० वां अध्याय ) उसके पश्चात् कुरु क्षेत्रीय संग्राममें राजा दुर्योधन के पुत्रादिके विनाश होनेपर राजा युधिष्ठिर कौरवोंकी राजधानी हस्तिनापुरमें राज सिंहासन पर बैठे । और राज शासन करने लगे । ( मौशल पर्व प्रथमाध्याय ) राजा युधिष्ठिर का हस्तिनापुरमें राज तिलक होने के ३६ वें वर्ष प्रभास क्षेत्रमें यदुवंशियोंका नाश भया । ( ७ वां अध्याय ) तब अर्जुन बचे हुए बालक, वृद्ध और स्त्रियोंको द्वारका और प्रभास से ले आये । उन्होंने उनमेंसे बहुतेरों को कुरु क्षेत्रमें, बहुतेरों को मार्त्तिकावत नगरमें और बहुतेरों को सरस्वती के तटपर बसा कर अनिरुद्धके पुत्र तथा कृष्णके प्रपौत्र वज्रको इन्द्रप्रस्थ का राज्य प्रदान किया । और विभाग क्रमसे बहुतेरे द्वारका वासियोंको वज्रके समीप इन्द्र प्रस्थमें स्थापित किया ।

( आदि ब्रह्मपुराण के ९९ वें अध्यायमें देवी भागवतके द्वितीयस्कन्धके ८ वें अध्यायमें और श्रीमद् भागवतके ११ वें स्कन्धके २१ वे अध्यायमें भी लिखा है कि अर्जुनने वज्रको इन्द्र प्रस्थका राज्य दिया । )

( महा प्रस्थानिक पर्व प्रथमाध्याय ) राजा युधिष्ठिरने धृत राष्ट्र के पुत्र ( वैश्या स्त्री से उत्पन्न ) युयुत्सुको राज्य भार देकर अर्जुन के पौत्र परीक्षितको हस्तिनापुरके राजसिंहासनपर बैठाया और भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव और द्रौपदीके साथ महा प्रस्थानको चल दिये ।

मत्स्य पुराण ५० वां अध्याय—राजा परीक्षित के पश्चात् इस क्रमसे पाण्डु वंशीय राजा होंगे:—

१—जनमेजय, २ शतानीक, ३ अधि सोम कृष्ण, ४ विवक्षु, ५ भूरि, ६ चित्र रथ, ७ सुचिद्रव, ८ वृष्णिवान, ९ सुषेण, १० सुनीथ ११ नृ चक्षु, १२ सुखीवल, १३ परिष्णव, १४ सुतपा, १५ मेधावी, १६ पुरंजय, १७ ऊर्व १८ तिग्मात्मा, १९ बृहद्रथ, २० वसुदामा, २१ शतानिक, २२ दयन, २३ वही नर, २४ दण्ड-पाणि, २५ निमित्र, और २६ क्षेमक ।

राजा क्षेमक के पश्चात् यह वंश नष्ट हो जायगा ।

श्रीमद् भागवत, ९ वां स्कन्ध २२ वां अध्याय—राजा परी क्षित के पश्चात् इस प्रकार पाण्डु वंशीय राजा होंगे

१ जनमेजय, २ शतानीक, ३ सहस्रानीक, ४ अश्वध्वज, ५ असीम कृष्ण, ६ नेमि चक्र, ७ उप्त, ८ चित्र रथ, ९ कवि रथ, १० वृष्णिमान् ११ सुषेण, १२ सुनीथ, १३ नृचक्षु, १४ सुखीनल, १५ परिप्लव, १६ सुनय, १७ मेधावी, १८ नृपंजय, १९ ऊर्व, २० तिमि, २१ बृहद्रथ, २२ सुदास, २३ शातानिक, २४ दुर्मन २५ वहीनर २६ दण्ड पाणि, २७ दुर्नेमि और २८ क्षेमक ।

छठे राजा नेमि चक्रके राज्यके समय जब हस्तिनापुर गंगामें डूब जायगा । तब वह राजा कौशाम्बी नगरीमें निवास करेगा । राजा क्षेमक के पश्चात् यह वंश समाप्त हो जायगा ।

पाण्डुबंशी राजाओंके पश्चात् तक्षक वंशी १४ राजाओंने इन्द्रप्रस्थमें ५०० वर्ष राज्य किया । १ विसर्व, २ सुषेण, ३ शीर्ष, ४ अहंशाल, ५ वर्जित, ६ दुर्वीर, ७ सदापाल, ८ शूरसेन, ९ सिंहराज, १० अमरवाद, ११ अमरपाल, १२ सर्वाह, १३ पद्राद् और १४ मदपाल ।

राजा मदपाल अपने मंत्रीके हाथसे मारागया। उसके पश्चात् गौतमवंशीय १५ राजाओंने इन्द्रप्रस्थका शासन किया-महाराजि, २ श्री सेन ३ महीपाल, ४ महावली, ५ श्रुतवर्त्ती, ६ नेत्रसेन, ७ सुमुख, ८ जितपाल, ९ कलंक, १० कुलमान, ११ श्रीमर्दन, १२ जयवङ्ग १३ हरगुज, १४ हर्षसेन, और १५ अस्तिन।

गौतमवंशका अन्तिम राजा अस्तिन अपने मंत्रीको राज्यकाज सौंपकर आप विरक्त होगया। उसके पश्चात् इन्द्र प्रस्थमें मौर्यवंशी ९ राजा हुए। १ दुधसेन, २ सिद्धराज, ३ महागंग, ४ नन्द, ५ जीवन ६ उदय ७ जिहवूल ८ आनन्द और ९ राजपाल।

राजपालने, "जिसका दूसरा नाम दिल्लूथा" सन् ई० से लगभग ५० वर्ष पूर्व इन्द्रप्रस्थके पड़ोसमें कई मील दूर एक नगर वसाकर अपने नामके अनुसार उसका नाम दिल्ली रक्खा। तभीसे दिल्ली नाम प्रसिद्ध हुआ।

राजा राजपालने कमाऊंके राजा सुखवंतके राज्यपर, जिसका नाम शकादित्य भी था आक्रमण किया। राजपाल युद्धमें मारागया। सुखवंत इन्द्र प्रस्थका राजा हुआ। उसके पश्चात् उज्जैनके राजा विक्रमदित्यने सुखवंतको मार कर उसका राज्य लेलिया। विक्रमादित्यके समयसे भारतवर्ष की राजधानी उज्जैन होगई। और दिल्ली की अवनति होनेलगी। कुतुबमीनार के निकट सन्. ईस्वीके तीसरी या चौथी सदीका लोहस्तम्भ है। जिसपर उस समयके प्रतापी राजा धवका यश खोदकर लिखा हुआ है। सन् ७३५ में तोमर वंशीय राजा अनङ्ग पालने,

जिसका दूसरा नाम बलत्रानदेव था दिल्लीको, जो बहुत कालसे उजाड हो गईथी फिरसे बसाया। और उसने अपनी राजधानी बनाया।

तोमर वंशका १४ वां राजा कुमारपाल और १५ वां राजा द्वितीय–अनङ्गपाल हुआ। कन्नौजके राठोर राजपूतोंके प्रतापसे दूसरे अनङ्ग पालसे पहिले दिल्ली की दशाहीन हो गईथी। किन्तु उसके राज्यके समयसे दिल्ली की उन्नति होनेलगी। उसने शहरको सुधारा और चारों ओर किलाबंदीकी जो अबतक देखनेमें आती हैं।

कुतुब मीनारके निकट राजा धावके स्तम्भके दूसरे लेखसे जानपड़ता है कि सन् १०५२ में दूसरे अनङ्ग पालने दिल्लीको बसाया।

सन् ईस्वीकी १२ वींसदीमें दिल्लीके तोमरवंशीय १९ वां राजा तृतीय– अनङ्गपाल हुआ। अजमेर के चौहानराजा सोमेश्वरने, जिसे विशल देव भी कहते हैं अनङ्गपालको परास्त करके अपने आधीनका राजा बनालिया। विशल देवके बनाये हुए "हरकेलि" नामक नाटकका कुछ भाग सिलेके तखतोंपर खुदा हुआ अजमेरके ढाई दिनके झोंपड़ेमें अबतक रक्षित है। लेख वर्तमान नागरीसे मिलता है। उनमे विक्रमीय सम्बत १२१० लिखा है। राजा अनङ्ग पालके कोई पुत्र न था।

केवल दो पुत्रीथीं। जिसमें एक कन्नौजके राठोर राजासे और दूसरी अजमेर के राजा सोमेश्वर से बिवाही गई। अनङ्ग पालकी बड़ी पुत्री से कन्नौजके राजा जयचन्द्रका और छोटी से

सन् ११४९ में अजमेरके पृथ्वीराजका जन्म हुआ। पृथ्वीराज सन् ११५५ में अपने नाना अनङ्ग पालके पास चला गया। और उनकी मृत्यु होनेपर ११६२ में उनका उत्तराधिकारी बना। इस भांति पृथ्वीराज अजमेर और दिल्लीको अधिक दृढ किया। सन् ११८५ में कन्नौजके राजा जय चन्द्रने राजसूय यज्ञका अनुष्ठान और अपनी कन्याका[१] स्वयंवर किया। उसने पृथ्वी राजको छोड़ कर अन्य सब राजाओंको निमंत्रण किया था। और पृथ्वीराजकी स्वर्ण मूर्ति बनवाकर द्वार पालके स्थानपर रख दिया। राज कुमारी ने स्वयंवरमें स्वर्ण मूर्ति के गलेमें जय माला डालदी। उसी समय पृथ्वी राजने सभामें अकस्मात् आकर राजकुमारीको घोड़ेपर बैठा कर अपनी राजधानीको चल दिया। इस से राजा जयचंद्र काबड़ा अपमान हुआ।

सन् ११९१ में अफगाणिस्तानके गोर शहरके रहनेवाले सहाबुद्दीनने, जो महम्मद गोरीके नामसे प्रसिद्ध है। भारत वर्षपर आक्रमण किया। पृथ्वी राजने उसको थानेश्वरमें परास्त करके ४० मील तक उसकी सेनाका पीछा किया। सन् ११९३ में सहाबुद्दी-नने भारी सेना लेकर फिर आक्रमण किया। लोग कहते हैं कि कन्नौजका राजा जय चन्द्र उसको चढालाया था। शहाबुद्दीन और पृथ्वी राजमें दृषद्वती ( घाघरा ) के किनारे बड़ा संग्राम हुआ। अन्य राजाओंसे वैमनस्य होनेके कारण सहायता प्राप्त न होनेपर पृथ्वी राज परास्त होकर मारा[२] गया। दिल्ली मुसलमानोंके आधी

१ इसका नाम " संयुक्ता " कई पुस्तकोमे है।

२ रासामे कैद कर नेत्र हीन करना लिखा है और शब्द भेदी बाण से बादशाह पृथ्वी राज चंद भाटके आपुसमे मरनेकी बात है।

न हुई, हिन्दुओंकी स्वाधीनता गई, और भारत वर्ष मुसलमानोंके हस्त गत हुआ।

शहाबुद्दीनने एक वर्षके भीतरही जयचन्द्रको संग्राममें मारकर कन्नोजका राजभी ले लिया। उसने हिंदुस्तानमें रह कर कभी राज्य नही किया। वह कभी हिन्दुस्तानमें और कभी अपने देशमें लड़ताथा।

गुलाम खान दानके १० बादशाह,-१ कुतुबुद्दीन—यह शहाबुद्दीन गोरीका सुवेदार था,जो उसके मरनेपर सन् १२०६ में स्वतंत्र दिल्लीका बादशाह बनगया। इसीने दिल्लीके पास कुतुब इसलाम मसजिद बनवाई। कहते हैं कि कुतुब मीनारका काम इसीने आरम्भ किया।

२ आरामशाह—कुतुबुद्दीनके मरनेपरे उसका पुत्र आरामशाह सन् १२१० में बादशाह हुआ।

३ अलतमस-यह कुतुबुद्दीनका जामाताथा। सैन् १२११ में आरामशाहको तख्तसे उतारकर बादशाह बनगया। यह गुलाम खानदानके बादशाहोंमें सबसे अधिक प्रतापी हुआ। और सबसे अधिक राज्य किया।

४ रुकनुद्दीन—फिरोजशाह—अलतमस की मृत्यु होनेपर उसका पुत्र रुकनुद्दीन फीरोजशाह सन् १२३६ में तख्तपर बैठा।

५ रजिया बेगम—रुकनुद्दीन फिरोजशाहके केवल ७ महीने राज्य करनेके पश्चात् सन् १२३६ में सर्दारोंने उसको तख्तसे उतारकर अलतमस की बेटी रजिया बेगमको बैठाया। यह बड़ी होशियारीसे राज्य करतीथी। परन्तु लगभग ४ वर्ष राज्य करनेके

पश्चात् एक हबशी गुलामसे प्रेम होनेके कारण सर्दारोंने उसे मारडाला[१]।

६ वहरामशाह-रजिया बेगमके मारेजानेपर अलतमसका पुत्र वहरामशाह सन् १२४० में बादशाह हुआ।

७ मसाउदशाह-यह रुकनुद्दीन फिरोजशाहका बेटा और वहरामशाहका भतीजा था। राज्यके सर्दारोंने सन् १२४२ में वहरामशाहको कैदकर मशाउदशाहको तखतपर बैठाया।

८ नासिरुद्दीन महमूद-सन् १२४६ में लोगोंने मशाऊदशाहको मारकर उसके काका नासिरुद्दीन महमूदको तखतपर बैठाया ।

९-गयासुद्दीन बलबन-नासिरुद्दीन महमूदके पश्चात् सन् १२६६ में उसका वहनोई गयासुद्दीन बलवन बादशाह बना।

इसने मेवातके एकलाख रजपूतोंके शिर काटडाले।

१० कैकुवाद-गयासुदीनके मरनेपर १२८७ में कुराखोका पुत्र कैकुवाद तखतपर बैठा। जिसको सन् १२९० में दुशमनोंने जहर देकर मारडाला।

खिलजी खानदानके ४ बादशाह।

१ जलालुद्दीन फिरोजशहा-गुलाम खानदानके अन्त होनेपर सन् १२९० में जलालुद्दीन दिल्लीके तखतपर बैठा। इसका स्वभाव सीधाथा।

२ अलाउद्दीन-सन् १२९६ में जलालुद्दीनका भतीजा अलाउद्दीन अपने काकाको दगासे मारकर बादशाह बनगया।

१ कई इतिहासोंमें हबसीको लेकर भगजानेकी, और कोईने ... शानके घर उसके गहनेंकी लालचसे मारेजानेकी बात है

इसने गुजरात देश और देवगढको लूटा। बड़ी सखतीसे अपना राज्य बढ़ाया।

३ मुबारकशाह—सन् १३१६ में अलाउद्दीनके मरनेपर उसका पुत्र बादशाह बना।

४ खुसरो खां—यह नीचजातीके हिन्दुसे मुसलमान होगयाथा। सन् १३२१ में अपने मालिक मुबारक शाहको मारकर तखतपर बैठगया।

तुगलक खानदानके ११ बादशाह—१ गयासुद्दीन तुगलक—खिलजी खानदानके अन्त होनेपर सन् १३२१ में गयासुद्दीन तुगलक दिल्लीका बादशाह हुआ। जीसने तुगलकाबादका किला बनवाया। वह अन्तमें मकानके नीचे दबकर मरगया।

महम्मद आदिल तुगलक—गयासुद्दीन की मृत्युके पश्चात् उसका पुत्र महम्मद आदिल सन् १३२५ में गद्दीपर बैठा। इसने आदिलाबाद बसाकर उसमें एक किला बनवाया। और दिल्लीके निवासियोंको दक्षिणके दौलताबादमें बसानेका और रुपये के दाममें ताम्बेके सिक्के चलानेमें बड़ा उद्योग कियाथा। परन्तु आन्तमें उसका मनोरथ सफल नहीं हुआ।

३ फिरोज शाह तुगलक—महम्मद आदिलके मरनेपर सन् १३५१ में उसका पुत्र फिरोज शाह बादशाह हुआ। इसने फीरोजाबाद शहर बसाया। और अनेक परमार्थिक काम किये। जिनमें प्रधान यमुना नहर है।

४ गया सुद्दीन—दूसरे फिरोज शाहकी मृत्यु होनेपर उसका

पुत्र गयासुद्दीन सन् १३८८ में तखतपर बैठा। यह ५ महीने राज्य करनेके पश्चात् मारा गया ।

५ अबूवकरशाह—गयासुद्दीन के पीछे उसका भतीजा अबूवकर शाह सन् १३८९ में बादशाह बना, जो कैदखानेमें मरा।

६ नासिरुद्दीन महम्मद–सन् १३९० ई. गयासुद्दीनका दूसरा भतीजा नासिरुद्दीन गद्दीपर बैठा ।

७ हुमायुसिकन्दर—सन् १३९३ में नासिरुद्दीनका पुत्र हुमायु सिकन्दर बादशाह बना । जिसने केवल ४५ दिन राज किया ।

८ महमूद शाह—सन् १३९३ में हुमायु सिकन्दरके पुत्र महमूद शाहको गद्दी मिली ।

९ नसरत शाह—सन् १३९५ में बरामदखांका पुत्र नसरत खां दिल्लीका बादशाह हुआ । सन् १३९८ में तैमूर तातारीने जिसको तिमिर लिंग भी कहते हैं बडी सेना लेकर दिल्लीपर आक्रमण किया । और, बाद शाहको परास्त करके ५ दिनोतक दिल्ली में आमकतल करवाया । लाशोंके ढेरेसे सड़कें बन्द होगई । उसकी फौज, दास बनानेके लिये बहुतेरी स्त्रियां और पुरुषोंको ले गई दिल्लीमें दो महीनेतक अराजकता रही ।

१० महमूदशाह–दूसरी बार सन् १४०० में हुमायू सिकन्दरका बेटा महमूदशाह फिर तखतपर बैठा।

११ दौलतखां–महमूदशाह के मरनेपर उसका पुत्र 'दौलतखां सन् १४१३ में बादशाह हुआ ।

सैयद खानदानके ४ बादशाह—तुगलक खांनदानके पीछे सैयद मलिक सुभानका पुत्र खिज्रखां सन् १४१४ में बादशाह हुआ।

(२) दूसरा मुबारकशाह—खिज्रशाहके मरनेपर उसका पुत्र मुबारकशाह सन् १४२१ में तख्तपर बैठा।

(३) मुबारकके मारे जानेपर उसका भतीजा महम्मदशाह सन् १४३४ मे तख्तपर बैठा।

(४) आलमशाह—महंमदके मरनेपर उसका पुत्र आलमशाह १४४५ ई. मे तख्तपर बैठा, सैयदोंके राज्य समय दिल्ली निर्बल रही। आलमशाह अपना राज्य बहलोलखां लोदीको देकर आप कुमायु चलागया और वही मरा।

लोदी खानदानके ३ बादशाह—ये सब अफगान थे,

(१) बहलोल लोदी—सन् १४५१ मे कला बहादुरका पुत्र बहलोलखां गद्दीपर बैठा। इसने दिल्लीके राज्यको बढ़ाया।

(२) सिकन्दर लोदीके मरनेपर उसका पुत्र इब्राहिमलोदी १५१७ ई. मे बादशाह बना यह आगरेमें रहताथा। सन् १५२६ में मुगलखांनदानके बाबरने इसे पानीपतके लड़ाईमें परास्त किया और मारडाला गया और वहीं दफन किया गया।

मुगल खांनदानके १६ बादशाह—१ बाबर, यह तैमूर तातारीके छठे पुस्तमें उमरशेख मिर्जाका पुत्र था, सन् १५२६ मे इब्राहिम लोदीको परास्तकर दिल्लीमें बादशाह बना परन्तु आगरेमें रहताथा सन् १५३० में ४५ वर्षके उमरमें वहीं मरा और वहीं दफन किया गया। उसकेबाद उसका बेटा हुमायु गद्दीपर बैठा, इसने इन्द्रप्रस्थके पुराने किलेको १५३३ ई. में सुधारकर उसका नाम "दीनपन्नाह" रक्खा।

बंगालका हाकिम शेरशाह अफगान सन् १५४० में हुमायुको निकालकर आप दिल्लीका बादशाह बना, और किलेकानाम "सेरगढ़" रक्खा, सेरशाहका लिंजरक किलेमें आक्रमण करते समय ७२ वर्षके वयमें मारागया, इसकेबाद उसका पुत्र शलीमशाह तख्तपर बैठा इसने १५४६ ई. में "सलीमगढ" बनवाया यह सन् १५५३ मे मरा, इसके बाद फिरोजशाह बादशाह बना जो कई महीने बाद अपने मामाके हाथसे मारागया। इसके बाद निजामखांका पुत्र आदिलशाह तख्तपर बैठा, इसके बाद सेरशाहका चचेराभाई सुलतान इब्राहिम सन् १५५४ में और दूसरा चचेराभाई सिकन्दरशाह सन् १५५५ में तखतपर बैठा।

हुमायु सन् १५५५में फिर हिन्दको लौटा और भारी लड़ाई कर फिर दिल्ली लेलिया, हुमायु आगरेमें तख्तपर बैठा और ६ महिने राज्य करनेबाद सन १५५६ को जानवरीमें सीढोसे गीरकर मर गया।

अकबर–जब हुमायु हिन्दसे फारसको भागाजा रहाथा तब अमरकोटके एक छोटे किलेमें सन १५४२ में उसके पुत्र अकबरका जन्म हुआ सन १५५६ मे हुमायुके मरनेपर अकबर दिल्लीका बादशाह बना।

अकबरने राज्यको बहुत बढ़ाया, उसने सन् १५६० से बहरामखां सेनापतिसे राज्यभार आप लिया, सन् १५६१ से ६८ ई. तक राजपूतराज्योंको अपने स्वाधीन करनेमें लगा रहा. सन्. १५७२ में गुजरातको अपने राजमें मिला लिया। सन् १५७६ में दूसरी बार बंगालको जीतकर अपने राज्यमें मिला लिया सन् १५८६ मे कश्मीरको अपने राजमें मिलालिया। सन १५९२

में सिन्धको जीता सन १५९४ में कन्धारको जीता, सन १५९४ में स्वयं अहमदनगरमें चढाई की सन १६०१ में खांनदेशको अपने राज्यमें मिलालिया, सन १६०५ मे ६३ वर्षकी उमरमें आगरेमें मरा, उसका मकबरा आगरेके सिकन्दरामें है, अकबर बहुतरे संस्कृत ग्रन्थोको फारसीमें कराया। न्याय द्रष्टीमें हिन्दु मुसलमान समान थे, महाराज मानसिंह और कई राजोंको उच्चपद दिया। राजा तोदड़ मलको अपना प्रधान बनाकर मालका बंदोवस्त और जमीन की सर्वेका कामभी दिया। अकबरके ४१५ उच्च पदाधिकारियोंमेसे ५१ हिन्दुथे, यह विशेष आगरेमें रहताथा और वही मरा सन् १५६६ में आगरेमें और १५७५ में प्रयागमें किला बनवाया,

जहांगीर—अकबर की मृत्युके पश्चात् १६०५ में उसका पुत्र सलीम जहांगीरके नामसे गद्दीपर बैठा। इसने अपने राज्यके बाईस वर्षका समय अपने पुत्रोंके बगावतोंको दबाने, अपनी स्त्रीके अखतियारात बढाने और ऐश करनेमें बिताया।

सन् १६२७ में जब शाहजहां और बड़ा सर्दार महावतखां बिगड़ रहेथे, सत्तावन वर्षकी उम्रमें जहांगीर मर गया। और लाहोर के समीप शाह दरेमें दफन किया गया।

शाहजहां—अपने बापके मरने पर १६२८ की जनवरीमें आगरेमें राजगद्दीपर बैठा, इसने बागियोंको मरवा डाला और नूरजहांकी पेंशिन मुकरिर करदी। इसने लाल किला, दिवाने आम, दिवाने खास, इत्यादिक इमारतें बनवाई। सन् १६५७ में जब बादशाह शाहजहां बीमार पड़ा तब इसके पुत्रोंने तख्तके लिये झगड़ा किया और अन्तमें औरंगजेब जीतगया। १६५७ में शाहजहांको कैद करके औरंगजेब तख्तपर बैठा। शाहजहां ७ वर्ष

आगरेके किलेमें कैद रहकर १६६६ में ७४ वर्षकी उम्रमें मरा और ताजमहलमें अपने स्त्री मुमताज महलके समीप दफन कियागया ।

औरंगजेब–सन् १६५८ में आलमगीर की पदवीसे बादशाह हुआ। सन् १३५९ में इसने अपने बड़ेभाई दाराको मरवाडाला और सन् १६६० में दूसरे भाई सुजाको हिन्दुस्तानके बाहर निकाल दिया। और सबसे छोटेभाई मुरादको कैदखानेमें कत्ल करवाया। इसने हिन्दुओंपर १६७७ में जिजिया नामक कर जारी किया। अर्थात् जो मुसलमान नहीं है, उसे करदेना पड़ताथा । औरंगजेब १७०७ की फरवरीमें ८६ वर्षकी उम्रमें मरा। और औरंगाबादमें दफन किया गया ।

आजम शाह–औरंगजेबके बाद १७०७ में आजम शाह गद्दी पर बैठा। औरंगजेब के पुत्र से लड़ाईके समय यह धौलपुर के समीप मारा गया।

बहादुर शाह—औरंगजेबका पुत्र मुअजिम रणभूमीमें अपने भाई आजमको मार कर १७०७ में बहादुरशाहके नाम से गद्दीपर बैठा जो शाह अलम भी कहलाता था। यह ६९ वर्षकी उम्रमें मरा।

जहांदार शाह--बहादुर शाहकी मृत्यु होनेपर उसका पुत्र जहांदार शाह सन १७१२ में दिल्लीका बादशाह हुआ। ५२ वर्षकी अवस्थानमें जहांदार शाह मारा गया ।

फरुक सियर–यह सन् १७१३ में अपने काका जहांदार शाहको मार कर तख्तपर बैठा। सन् १७१९ में २ सय्यदोंने फरुक सियरको जो ३४ वर्षका था मरवा; डाला ।

महम्मद शाह—फरुक सियरके मारे जानेपर एक वर्ष में ४ बादशाह हो चुके थे। उसके बाद सन् १७२० में जहांदार शाहके पुत्र महम्मदशाहको गद्दी मिली सन १७३९ में पारसके नादिरशाहने कर्नालके पास महम्मदशाहको परास्त किया। और ११ मार्चको दिल्लीमें आम कतलका हुकुम दिया। सुर्योदयसे दोपहरतक सम्पूर्ण शहरमें कतल जारीरहा। ५८ दिनोंतक दिल्लीको लूटा। उसके पश्चात् ३२ करोड़ की लूटकी सम्पत्ति, प्रसिद्ध कोहनूर हीरा और ताऊस तख्त लेकर अपने देशको लौटगया। १७४७ में अहमशाह दुर्रानीने हिन्दपर आक्रमण किया। महम्मदशाह ४६ वर्षकी अवस्थामें मरगया।

अहमदशाह—महम्मद शाहके मरनेपर १७४८ में उसका पुत्र अहमदशाह दिल्लीका बादशाह हुआ। सन् १७५४ में अहमदशाह गद्दीसे उतार दियागया।

आलमगीर—अहमदशाहको तख्तसे उतार दिये जानेपर मग़रुदीन जहांदारशाहका पुत्र दूसरा आलमगीर सन् १७५४ में दिल्लीके तख्तपर बैठा। आलमगीरको उसके वजीर ग़यासुद्दीनने मरवा डाला। महाराष्ट्रोंका उत्तरीय भारतमें विजय और दिल्लीमें अधिकार हुआ।

[१]शाहआलम, दूसरा—आलमगीरके मारे जानेपर १७५९ में उसका पुत्र जलालुद्दीन शाह आलमके नामसे दिल्लीका बादशाह

१ शाहआलम १७०५ मे दरबार कर लार्डलेक साहबको प्रत्युपकारमें उपाधि प्रदानकी, समसम—ई—दौलाह (राज्यकी तलवार) अश्जाह—उल—मुल्क (राज्यका योधा) और खान दौराह (समयका प्रधान पुरुष) इत्यादि

हुआ। जो सन् १७७१ ई. तक इलाहाबादमें अंग्रेज महाराजका पेंशन भोक्ताथा। सन् १७७१ में शाह आलमके बाप दादाओंके राज्यका थोड़ा भाग उसको लौटा दिया। परन्तु बागियोंने बादशाहकी आंख फोडकर कैदकर लिया। महाराष्ट्रोंने उसको कैदसे छुड़ाया। सन् १७८९ में महदाजी सिन्धियाने दिल्लीको अपने काबू कर लिया। सन् १८०३ के सितम्बरमें दिल्ली और शाह आलम अंगरेज महाराजके हाथमें आये। सन् १८०४ के अक्टूबरमें हुल करने दिल्लीपर घेरा डाला था। परन्तु अंग्रेजी गवर्न मेंटने उसे बचाया। उस समय से दिल्ली अंग्रेज सरकारके आधीन हुई। किन्तु मुगल बादशाह नाम के लिये १८५७ तक बादशाह बने रहे। शाह आलम ७८ वर्षकी अवस्थामें मर गया।

अकबर, दूसरा–शाह आलम के मरनेपर उसका पुत्र अकबर सन् १८०६ में अंग्रेज महाराज के आधीन दिल्लीकी गद्दीपर बैठा, और ७७ वर्षकी उम्रमें मर गया।

महम्मद बहादुर शाह–अकबरकी मृत्यु होनेपर उसका बेटा महम्मद बहादुर शाह सन् १८३७ में अंग्रेज महाराज के आधीन दिल्लीके तख्तपर बैठा। जो अंगरेजी गवर्नमेंटसे अस्सी हजार रुपये मासिक पेंशिन पाताथा।

---

## दिल्लीके दर्शनीयस्थल–

वर्तमान दिल्लीके आसपास दूरतक बहुतेरी राजधानी हो चुकी हैं। वर्तमान शहरके चारों ओर खासकर दक्षिणसे राय पिथोरा और तुगलका बादके छोड़दिये हुए किलों तक १० मीलके

अन्तरमें बरबादियां फैली हैं । ४५ वर्ग मीलके क्षेत्र फलमें पुराने शहरसें तथा राजा और बादशाहों की इमारत आदि वस्तुओंके चिन्ह फैले हुए देख पड़ते हैं । वर्तमान दिल्लीसे दो मील दक्षिण पाण्डवोंका बसाया हुआ इन्द्र प्रस्थके स्थानपर इन्द्रपाथका पुराना किला जर्जर होरहा है ।

दिल्लीसे १४३ मील आगरा ३४९ मील रेवारी, ३५२ मील लाहौर ३९० मील प्रयाग अहमदाबाद होकर ८८८ मील बंबई और पटना होकर ९५४ मील कलकत्ता है । अब दिल्ली भारतकी राजधानी हो गई है ।

कंपनीबाग—इसे सर्व साधारण विक्टोरिया बाग कहते हैं । विविध प्रकारके वृक्षलगे हैं, बागके पास एक पत्थरका हाथी खड़ा है, जिसके नीचे लिखा है कि " बादशाह शाहजहानने इस हाथीको सन् १६४५ ई० में ग्वालियरसे लाया और नये महलके दक्षिण दरवाजेपर रक्खा ।

वस्तुसंग्रहालय—बागके पासहीं जादूघर है, जहां अनेक अभ्दुत चीजें दरबार गृह और पुस्तकालय है, पासही घड़ीकाबुर्ज ( टावर ) है जो १२५ फिट ऊंचा है लालपत्थरका बना है ।

फतहपुरी मसजिद—इसे शाहजहान की स्त्री फतहपुरी बेगमने सन् १६५० मे बनवाया, इसके लालपत्थरके दो बुर्ज १०५ फिट ऊंचे हैं ।

जामा मसजिद[१]—यह दिल्लीमें सबसे दर्शनीय इमारत हैं । बाद-

१ इसका पूर्व फाटक केवल बादशाहोंके प्रवेशके लियेथा, अब भी राजकीय प्रधान पुरुषोंके अतिरिक्त उसदरवाजेसे कोई प्रवेश नहीं करसक्ता सन् १८५७ के बलवेमें इसी मसजिदमें खुतवा पढ़ागयाथ।

शाह शाहजहानने सन् १६३२ से १६३८ तक इसको बनवाया था, ५ हजार कारीगरोंने ६ वर्षमें इसे तयार किया। इस मसजिदमें कुफित और इमाम हुसेनका लिखा हुआ कुरान रक्खा है। इस मसजिदमे ९१३ जा निमाज अर्थात् निमाज पढने की क्यारियां हैं। इसके बुर्जपर चढनेसे सारा शहर देख पड़ता है, मसजिद देखनेवालोंको मुसलमान् कमेटीके सेक्रेटरीसे पास लेना चाहिये जो विना पैसे सहजमें मिलजाता है।

जैनमंदिर–जमामसजिदके आगे अनारकी गलीके पास हरसुखराय कागजीका बनवाया हुआ दर्शनीय मंदिर है, हाथीदांतके चांदनीके नीचे प्रतिमा प्रतिष्ठित है।

काली मसजिद–तुर्कमान दरवाजेके पास फिरोजशाह तुगलक के समयकी सन् १३८६ की बनी मसजिद है। मसजिद ६९ फिट ऊंची है, कालेरंगसे रंगनेके लिये यह नाम पड़ा।

किला–इसे देखनेके लिये ब्रिगेडियर साहेबसे पास लेना चाहिये जो सहजमें मिलजाता है ३२०० सौ फिट लम्बा और १६०० सौ फिट चौड़ा यह किला जो मुगलबादशाहोंका शाही महलथा स्थित है।

शाहजहानने किले और इसके भीतरी इमारतोंको सन् १६३८ सें ४८ ई. तक बनवाया उसके समयसे महम्मद बहादुरशाहके

कि "खल्क खुदाका मुल्क बादशाहका हुकम बहादुर शाहका–बलवाई इसी मसजिदमें इकट्ठेथे, विजयी सैन्यने इसके चारो तरफ उड़ादेने के लिये तोप लगाया परन्तु अंगरेज आफिसरने मुसलमानी धर्मस्थानको नुकसान पहुंचाना योग्य न समझा; इसका नाम है धर्मनीति मसजिद बननेके समय बंगालीमन २ रु. खांड और ५ रु. मन घी था।

समय अर्थात् १८५७ ई. तक यह शाही महल था। भीतर तीन बाग और १३ कचहरींथीं, अब केवल नौबतखाना, दिवानआम, दिवानेखास, मोतीमसजिद, औरभी दोचार छोटी छोटी इमारतें हैं।

× दिवानआम—यह १८० फिट लम्बा और १५० फिट चौड़ा है, तीन तरफसे खुला हुआ ४६ खंभोंपर स्थित है। मध्यमें १० फिट ऊंचा पत्थरका एक तख्त है। जिसके चार खंभे और चांदनी सफेद चमकीले पत्थरकी बनी है। और उसके ऊपर विविध रंगके फूल फल बने हैं। पीछे एक दरवाजा है जिसमें होकर बादशाह पीछेके कमरोंमें जाते थे।

* दिवाने खास—इसकी लंबाई १५० फिट और चौड़ाई १०० फिट है। यह सफेद पत्थरकी सुन्दर इमारत है। यमुनाकी ओर सफेद पत्थरकी सुन्दर टट्टियां लगी हुई हैं। स्तम्भोंमें सुन्दर वेलबूंटे और पच्चीकारीका काम है, और इसके बेलबूंटे सोनेकेवर्कों से बनाये गये हैं। इसकी कारीगरीको देखकर बड़े २ कलावेत्ताभी विस्मित होते हैं। इसकी छतमें चांदी जड़ीथी। जिसको सन् १७६० में महाराष्ट्र लोग उखाड़ ले गये। इसके बीचमें श्वेत प्रस्तरकी एक बड़ी चौकी रक्खी है। इसीपर बादशाह शाहजहान का तख्ते ताऊस अर्थात् मयूरासन रहताथा।

सम्मन बुर्ज—यह एक सुन्दर इमारत है। भीतर सुनहरा काम और बेलबूंटे देखने लायक हैं। इसीसे लगा हुआ रंगमहल है

---

× यदि भूमिपर स्वर्ग है—तो यही है - अगर फिरदोवर रुये जमींनस्त
हमींनस्तवा हमींनस्तवा हमींनस्त

* छतपर जो चांदी जडीथी वह मराठे लोग १७६० ई. में उखाड ले गये, वह १७ लाखकी थी हालके मूल्यमें ४० लाखकी होती हैं

जिसमें स्त्रियोंके रहनेकी कोठरियां सुनहरी वर्कोंसे मढ़ी हुई हैं। इसके चारों ओर पहिले बगीचा और फव्वारे थे। यह सामान यहांसे अब उठा दिया गया, और अंग्रेजी सिपाही रहते हैं।

स्नान गृह—यह १३५ फिट लम्बा और ६० फिट चैाड़ा स्नान घरहै। इसमें तीन कमरे बने हैं। प्रत्येक कमरेमें एक २ पानीका हौज़ है।

मोती[४] मसजिद—यह ७५ फिट लम्बी और उतनीही चैाड़ी है इसे औरंगजेबने १६३५ में बनवाया था।

सुनहरी मसजिद—यह रोशन-उद्-दैालाकी बनाई हुई छोटी मस्जिद है। इसके तीन गुम्मजों पर सोनेका मुलम्मा किया हुआ है। बादशाह मुहम्मदशाहके समय १७२१ ई. में यह बनी है।

लोह[१] स्तम्भ—इसी मसजिदके मध्यमें लोहेका एक स्तम्भ

४ आम कतलके दिन नादिरशाह इसी मसजिदमे बैठा था, डरसे मुख्य कर्म चारियोके अतिरिक्त कोई पास न आताथा जब, बहादुरशाह सरदारोंको लेकर गया और सब जमीनतक झुक सलाम किये तब नादिरशाह आनेका कारन पूछा, सरदारोंने कहा आप अब क्षमा करैं, नादिरशाहने कहाकि मैं " बादशाहके लिये क्षमा करता हूं" बहादुरशाह रोने लगा, उसी समय कतल बन्द की गई। इस मसजिदके दरवाजेको खूनी दरवाजा कहते हैं।

१ किम्बदन्ती है कि एक ब्राह्मण अनंग पालसे कहा कि यह लोहाकी खीली आपने इतनी गाडी है कि शेषनागके सिरमें गड़ी है। राजा आश्चर्य होकर उखड़वाकर देखा तो उसमें लोहू लगाथा। पीछे फिर गड़ाया परन्तु ढीली रहनेसे नाम " दिल्ली " पड़ा खीली तो ढीली भई, तोमर भयामति हीन "

खड़ा है। जिसको तीसरी, चोथी सदीमें राजा धवने स्थापित किया था। यह २८ फीट पृथ्वीमें गढ़ा है और २२ फीट भूमिके ऊपर खड़ा है। इसका व्यास १६ इंच है। स्तम्भ में कई स्थलोंपर संस्कृत लेख हैं जिनमें राजा धव के प्रतापका वर्णन है। एक दूसरे लेखमें सन् १०५२ ई. के साथ दूसरे अनङ्गपाल का और आठवी सदीके पहिले अनङ्ग पालका नाम लिखा है।

अलतमसका मकबरह—यह वर्तमान समयमें जर्जर अवस्थामें है। भीतर कुराने शरीफ के कलमें लिखे हुए हैं। अलतमस १२३६ में मरा और यहांही दफन किया गया।

अलाई-मीनार—यह ८३ फीट ऊंचा गोलाकार मीनार है। यदि यह तयार होता तो ५०० फीट ऊंचा होता। किन्तु कामके आरम्भ होने के चार वर्ष पश्चात् सन् १३१५ ई. में अलाउद्दीन के मरनेपर इसका काम बन्द हो गया।

लालकोट किला—यह किला उजाड़ पड़ा है। २॥ मीलके घेरेमें मिट्टीकी दीवार है। दिल्लीके राजा द्वितीय अनङ्गपालने सन् १०५२ में पुरानी दिल्लीको यमुनाके किनारे से हटाकर इस स्थानपर बसाया १०६० में किला बनवाया महाराज पृथ्वी राजने किले के चारों ओर पांच मील लम्बी दीवार बनवा कर किलेका नाम "रायपिथोरा" रक्खा। इसे लोग पुरानी दिल्ली कहते हैं। इसके दक्षिण महरबली गामके समीप कुतुबुद्दीन की दर गाह है। और एक बड़ी झील है।

योग मायाका मन्दिर—प्रत्येक सप्ताहमें यहां देवीके दर्शनका मेला होता है। मन्दिर के एक ओर अलतमसका उजड़ा हुआ

महल दीख पड़ता है। मन्दिर दिल्लीके अजमेरी दरवाजेसे ८ कोस दूर है।

ग्रह दर्शक गृह; (अबज़र वेटरी)–दिल्लीके बादशाह महम्मदशाहके राज्यके समय आँबेरके राजा सवाई जयसिंहने[२] जिन्होंने सन् १७२८ में जयपुरको बसायाथा सन् १७२४ ई. में इसको बनवाया। इसमें ग्रहादिक देखनेके लिये अनेक यन्त्र रक्खे हैं।

शफदरजंगका मकबरह–अहमदशाहके वजीर शफदरजंग १७५३ में मरे, उनके पुत्र लखनऊके प्रसिद्ध नवाब सुजाउद्दौलाने तीस लाख रुपयेके खर्चसे इसको बनवाया। इसीके भीतर वजीरकी बीबी खुजिस्ता बेगमकीभी कबर है।

कुतुब[३]मिनार–दिल्लीके अजमेरी फाटकसे लगभग १० मील कुतुब इस्लाम मसजिदके पास कुतुब मिनार खड़ा है। जिसको कुतुब लाटभी कहते हैं भारतवर्षमें इतनी ऊंची इमारत कहींभी नहीं है। मीनारकी नींव किसने दी यह विषय सन्देहास्पद है। अधिकांश मनुष्योंका विश्वास हैकि दिल्लीका राजा पृथ्वीराजने इसको बनवाया था। किन्तु शिला लेखोंसे जान पड़ता है कि कुतुबउद्दीन हबकने सन् १२०६ ई. में. इसके बनानेका कार्यारम्भ किया। फीरोजशाह तुगलकने सन् १३६८ में मीनारको भली भांति बन-

२ इसी राजाने काशी, उज्जेन, जयपुर आदिमेंभी बंधाया।

३ "मध्य भागमें लिखा है कि–हे द्रढ़ इसलामियो जुमा के दिन जब निमाज पढ़नेके लिये तुम बुलाये जाव तब खुदाको याद करो और व्यापार बन्द करना, खेल कूदसे खुदाका नाम श्रेष्ठ है वही दुनियाको पूरा करता है।

वाया । सन् १८०३ की पहिली अगष्टके भूकम्प से इसका शिराभाग गिर गया । सन १८२९ में फिरसे बनाया गया । पहिले २५० फिट ऊंचा था । अब २३८ फिट है । ऊपर चढ़नेके लिये ३७६ सीढ़ियां बनी हैं । चारोंओर बादशाहोंके कीर्तिलेख हैं । समीपही अलाउद्दीन का, मीनार अपूर्ण खड़ा है ।

कुतुब इसलाम मसजिद–इसमें एक शिलालेख है जिससे मालुम पड़ता है कि शहाबुद्दीनके कर्मचारी कुतुबुद्दीन एवकने जो १२०६ से १२१० तक राज्यभोक्ता रहा सन् ११९३ में इसका कार्यारम्भ किया । कहते हैंकि जिस चबूतरेपर पृथ्वीराजका देव मन्दिर था उसी चबूतरेपर यह मसजिद खड़ी है। इसमें १००० स्तम्भ लगे हैं । अलाउद्दीनने इसको सुधरवाया ।

किला कोना मसजिद–इसे शेर शाहने १५४१ ई. में बनवाया । मसजिदमें " कुराने शरीफ " के बहुत शिला लेख विद्यमान हैं । समीप ही में ७० फिट ऊंची " शेरशाह मण्डल " नामक अठ पहली इमारत है । सन् १५५५ में हुमायूने इसको अपनी लायब्रेरी बनाया । और उसी रात्रिको सीढीसे गिर गया । और बहुत दिनोंमें अच्छा हुआ ।

निजा मुद्दीन औलियाका मकबरह–इसके चारों ओर अनेक कबरें और पवित्र इमारतें हैं । भीतर १८ फिट लम्बा और इतना ही चौड़ा निजामुद्दीन चिश्ती[1]का मकबरह है । मकबरेको मीर मीरन

---

१ चिस्तीके क़बरके पास समय२ पर बहुत नाचने गाने वालीदासी इकट्ठी होती हैं और गाती हैं कि " ख्वाजा लैलो खबरिया हमारी रे "

के पुत्रने बनवाया था। एक लेखमें सन् १६५२ लिखा है। घेरे के भीतरअमीर खुशरूकवि, का मकबरह है। यह कवि इतना प्रसिद्ध था कि पारसका कवि सादी इसको देखने के लिये हिन्दुस्तानमें आया। खुशरूका दादा तुर्की था। सन् १३१५ में खुशरूकवि दिल्लीमें दफन किया गया। खुशरूके मकबरे के उत्तर दूसरे अकबरके पुत्र मिर्जा जहांगीरकी और दरवाजे के बायें मुहम्मद शाहकी जो सन् १७२० से १७४८ तक दिल्लीका बादशाह था, और उनके दक्षिण शाहजहांकी पुत्री जहान-आराकी कबर है। और उसके बांये तरफ शाह आलमके पुत्र अली गौहर मिर्जाकी और दहिने जमीलुन्नीसाकी कबर है।

हुमायूका मकबरह—यह शहर सेतीन मील दक्षिण एक सुन्दर वाटिका के भीतर दिल्ली के बादशाह हुमायुका मकबरह खड़ा है। दरवाजाकी एक ओर लिखा है कि—"बादशाह हुमायूकी विधवा नवाब हमीदा बानू बेगमने जिसका द्वितीय नाम हाजी बेगम है। अपने पतिकी मृत्युके पश्चात् मकबरहको बनवाया"। सन् १५५५ में हुमायू मरा। मकबरह १५००००० रुपये के खर्च से १६ वर्षमें तैयार हुआ। हमीदा बानू और बादशाह कुटुम्बके दूसरे लोग भी यहां दफन किये गये।

अशोक स्तम्भ- यह स्तम्भ बौद्धराजा अशोकने प्रथम मेरठके समीप खड़ा कियाथा। बादशाह फिरोजशाहने सन् १३५६ ई. में लाकर कुस्क शिकार महलमें खड़ा करवाया। सन् १७१३ ई. में बारूदकी मेघज़ीन उड़नेसे स्तम्भके पांच टुकड़े हो गये। सन् १८६७ में अंगरेजी सरकारने स्तम्भको फिरसे खड़ा किया।

फतहगढ–सन् १८५७ के बलवेके विजयकी यादगारके लिये अंगरेज महाराजका बनवाया हुआ अठ पहला ऊंचा बुर्ज है। जो अफसर यहां लडे और मारेगये उनके स्मरणार्थ यह बना। इसके ऊपर चढनेसे चारों तरफका उत्तम दृश्य दिखा पड़ते हैं। इसी जगह सन् १८७७ का दरबार हुआथा।

फीरोजां बादका किला और अशोक स्तम्भ–दिल्ली दरवाजेसे ½ मील दक्षिण जेल है। वहांसे २५० गजपूर्व उजड़ा हुआ किला है। जिसको सन् १३५४ में बादशाह फिरोज तुगलगने बनवायाथा। इसके भीतर फीरोजशाहके उजडे पुजडे महल हैं। यहींपर पत्थरका बहुत प्राचीन अशोक स्तम्भ खड़ा है। सन् १३५६ में फीरोज तुगलकने सिवालिक पहाडीके पाद मूलके निकट टोफरसे मंगवाकर अपने मकानके सिरपर खड़ा करवायाथा। तभीसे यह फिरोजशाहका स्तम्भ प्रसिद्ध है। स्तम्भ ३८ फिट ऊंचा और १० फिटका घेरा है। ऊपर कई नागरी लेख हैं। एक लेख सन् १५२४ का है जो दिल्लीमें ले आनेके पश्चात् लिखागया है। एक लेख सन् ईस्वीके ३०० वर्ष पूर्वका पाली अक्षरोंमें है, जिसमें राजा अशोक की धर्माज्ञा है। एक लेखमें अजमेरके विशालदेवके प्रतापका वर्णन है। जिसमें सन् ११६२ लिखा है।

इन्द्रपात–यह इन्द्र प्रस्थका अपभ्रंश है। इसको पुराना किला कहते हैं। यह राजा युधिष्ठिर के पुराने स्थानपर है। सोरहवीं सदीमें बादशाह हुमायूने इसकी मरम्मत कराकर इसका नाम "दीन पनाह" रक्खा।

तुगलकाबादकां किला–दिल्लीके बादशाह गयासुद्दीन तुगलकने सन् १३२१ ई. से १३३२ तक इसे बनवाया, यह चार

मीलके घेरेमे है। किलेके भीतर अब टूटे फूटे खण्डहर हैं। किलेमें ७ तालाब टूटी हालतमें हैं।

गयासुद्दीनका मकबरह–किले और मक़बरहके बीच २७ महराबियोंका ६०० फीट लम्बा पुल बना है। मक़बरहके भीतर गयासुद्दीन तुगलक गयासुद्दीनकी स्त्री और उसके पुत्र जूनाखां जो पीछे महम्मदशाहके नामसे बादशाह हुआ, कबरें हैं। महम्मदशाह १३२५ से १३५१ तक दिल्लीका बादशाह रहा।

सन् १८५७ का देशविप्लु– के मई मासमे मेरठकी फौज बागी होकर दिल्ली आई और दिल्लीकी देशी सैन्यभी उनमें मिलगई, और महम्मद बहादुर शाहको अपना नायक बनाया, अगरेज अफसर उस समय इतनाहीं किया कि मेघजीन उड़ादिया. दिल्ली प्रसिद्ध और बादशाही तख्त होनेके कारन चारो तरफसे विद्रोहियोंका दलजमा होनेलगा। अगरेजी सरकारने तारीख ६ जूनको दिल्लीका घेराघाला, अगस्तमे जनरल निकल सन साहब पंजाबसे मददलेकर आये, ता. १४ सितम्बरको अगरेजी सेना शहरपर आक्रमण किया, छदिनतक लड़ाई होती रही, अगरेजी सेना आठहजारसे जास्ती नथी, और शहर पनाहके भीतर १४४ बड़ीतोपोंके साथ ३० हजारसे अधिक हाथियारबन्द बागीथे, परन्तु बागी परास्त हुए और अगरेज महाराज की विजयहुई।

बे कांयदे रिशालेके अध्यक्ष मेजर हाउस साहबने बूढ़े बादशाह महंमद बहादुर शाहको, दोशाहजादों सहित पकड़ लिया जो हुमायुके मक़बरेमे छिपेथे. दोनो शाहजादोको योग्य दंडकर बूढे बादशाहको कैदकर रंगून भेजदिया और अच्छी पेन्सन मुकर्रर करदिया बाद-

शाह ८७ वर्षकी अवस्थामें १८६२ मे वहीं मरगये, पहिले दिल्ली पश्चिमोत्तर सरकारके स्वाधीन थी, बलवेकेबाद पंजाब गौरमेन्टके स्वाधीन हुई, अब मुख्य राजधानी है।

सन् १८७७ की पहिली जनवरीको सर्वोच्च शक्तिमई महारानी विक्टोरिया एम्प्रेस अर्थात् राजराजेश्वरीके पद धारनका महान दर्बार बड़ेसमारोहके साथ दिल्लीमें हुआ।

१८७७

मे पहिला शाहंशाही दरबार श्रीमान् लार्ड लिटनके समय श्रीमती महारानीको " केशर हिन्द " का पद धारनके निमित्त हुआ। इस दर्बारमें ६५ हजार जनसमुदाय एकत्रितथे, जिनमे ७७ राजा महाराजा और ठाकुरां ३०० हिन्दके प्रतिष्ठित जन १५ हजार सैन्य, दर्बार १४ दिनतक चलाथा १६ हजार कैदी छोड़ेगये, अनेक खेलतमासे और अधिकांश राजे महाराजे नव्वाबोको झंडे दियेगये और श्रीमती महारानीश्रीका आज्ञा पत्र वांचागया।

१८०३

यह दूसरा दरबार स्वर्गीय सम्राट श्रीमान् सप्तम एडवर्डके राज्यपद धारणका आज्ञापत्र पढनेके लिये हुआ इस पहिली जनवरीके दिन यह दरबार अद्वितीय हुआ इसके साथ एक महान प्रदर्शनभी भरागयाथा, कवायतमे ४० हजार सिपाही हाजिरथे, हाथियोंका असाधारन ठाट देखने योग्य था; उससमयके श्रीमान् व्रायसराय गवरनर जनरल लार्ड करजन साहिबबहादुर दिसम्बरकी २ तारीखको संपूर्ण सुसा- ज्जित हाथीमे विराजकर और संपूर्ण राजे महाराजे नव्वाव सुसा-

ज्जित हाथी घोडे गाड़ियोंमे बैठ जलूसमे निकले, इस दर्बारके संबन्धमें एक विद्वान लिखा हैकि,

हमारी आंखैचकरखांय इसतरेके चलकती अनेक धातुओके सिरपेच, माला,मोती, रंगबेरंगी, पगड़ी जरीके उत्तम पोशाक, हाथियोंकी झूल और उत्तम भालेवालोंसे रक्षित हाथियों घोडोका ठाट दर्शनीय था मततवकी पुरातन समृद्धी एकट्ठी भई दीखतीथी, यह दर्बार बहुतही अपूर्वथा ।

## व्हनोवरवंश

श्रीमान् भारत सम्राट् पञ्चमजॉर्ज महोदय ।

ईसवी सन १७१४ में तारीख १ आगष्टके दिन श्रीमती ॲनराणी की मृत्यु होनेपर हनोव्हर घरानेक जार्ज लुईस महोदयको राजा किया । इसी बरससे इगलांडमें इस घरानेके राजालोग राज्य करनेलगे । इन प्रथम ज्यार्जने १७२७ पर्यन्त राज्य किया । दूसरेने १७२७ से १७६० पर्यन्त । तीसरेने १७६० से १८२० और चोथेने १८२० से १८३० पर्यन्त । पश्चात् चौथेजार्जके बन्धु श्रीमान् चतुर्थ विलियम् सिंहासनारूढ़ हुए । उनके पुत्र नहोनेसे भतीजी श्रीमती विक्टोरिया महारानी राज्य शासक हुई । पीछे आपके ज्येष्ट पुत्र श्रीमान् सप्तम एडवर्ड महोदय बादशाह हुए । पश्चात् वर्तमान् सम्राट् श्रीमान् पञ्चमजार्ज महोद्रय राज्या रूढ़ हुए ।

तारीख ३ जून सन् १८६५ ई. शनिवार रातके १ बजकर १८ मिनट जानेपर वर्तमान सम्राटका जन्म हुआ । आपकी नाम करण

विधि ' वुइन्डेसर कॅसल नामक राज प्रासाद में हुई, आपका नाम " जॅार्ज फ्रेडरिक अर्नेस्ट आलबर्ट " रक्खा गयाथा। आप १ मासहीके थे कि एक दिन अकस्मात् आगल गजानेसे भयङ्कर प्रसङ्ग गुजराथा । उस समय आपके पिताने अत्यन्त पुरुषार्थ कर रक्षण किया था ।

सन् १८७७ के जून महिनेसे आपका शिक्षण ' ब्रिटानिया ' जहाजपर आरम्भ हुआ । शिक्षक श्रीमान् ' रेव्हरन्ड जॅानपील डॅाल्टन ' आपके साथथे ।

पश्चात् ई. सन् १८७९ से १८८१ पर्यन्त तीन वर्ष श्रीमानूने 'बाकान्ट' सरकारी जहाज से जहाजी वैज्ञान प्राप्त करने के उद्देश से पर्य्यटन किया ।

ईसवी सन १८८५ में आपको ' लेफ्टनेन्ट ' की पदवी दी गई। और कई जहाजों में अधिकार दे देकर आप भेजे गये ।

ई. सन १८८९ में एक स्वतन्त्र नम्बर ८९ के टार्पेडोका अधिकार आपको था । तब आपको पिता माताका बुलैा आ गया था । तथाऽपि आपने जहाजकी स्वतन्त्र व्यवस्था दक्षतासेकी और धन्यवाद पाया ।

ई. सनं १८९० में आपके अधिकारमें " थ्रस " नामका आगबोट मिला । उसी समयमें जमेका बेटमें रानी सरकारके नामसे एक औद्योगिक प्रदर्शन आपने खोला ।

ई. सन १८९१ के दिसम्बरमें आप विषम ज्वर से व्यथित हो गये थे । उस समय आप '.संड्रिग हाम हाउस ' में थे ।

तारीखं ६ जुलाई सन १८९३ के दिन श्रीमानका विवाह टेकके डयुककी कन्यां श्रीमती मेरीके साथ हुआं ।

ई० सन १८९१–१८९४ इन वर्षों में आपने इंग्लंड, स्काटलंड, वेल्स, और आयर्लंड इन संयुक्त राज्योंके मुख्य २ स्थान और शहर देखे।

ई. सन् १८९४ के जून महिनेमें आपके प्रथम पुत्र हुआ। जो वर्तमान युवराज हैं।

ई. सन् १९०१ में आपको ' रियर आडमिरल ' नामक बड़ी पदवी मिली

ई. सन् १९०२ में युवराज होनेके कारणसे आप ' बर्लिन ' में गयेथे। परन्तु सम्राट् एडवर्ड महोदय रुग्ण होजानेसे आप लौट आये। और पिताके जगह रहकर कवायत देखी।

तारीख २६ जून सन् १९०२ के रोज श्रीमान् सप्तम एडवर्ड के राज्यभिषेक नैमित्तिक ' मार्लबरो हॉऊस " प्रसादमें १३००० लड़कोंको भोजन कराया। ये लड़के लन्डन् शहरकी भिन्न २ शिक्षण संस्थाओंके थे।

तारीख २४ फरवरी सन् १९०३ ईसवीको एडवर्ड बादशाह के राज्यभिषेकके स्मारक (अस्पताल) औषधालय स्थापित करनेकी वार्षिक सभा हुई उसमें ६००००० पौंडसे अधिक द्रव्य आपने संगृहित प्रसिद्ध किया।

ई. सन् १९०५ के नवम्बरमें आप हिन्दुस्थानमें श्रीमती मेरी महोदया सहित युवराजत्वहीके सम्बन्धसे आयेथे, और ६ महीने आपको सुखप्रद पर्यंट न हुआथा।

तारीख ६ मई सन १९१०. ईसवीको परमपूज्य पिताके एकाएक परलोक यात्रा होजानेपर आप युवराज पदसे पञ्चमजार्ज नाम धारणकर राज्याभिषिक्त हुए।

तारीख २४ मई सन १९१० को पितृजन्य वियोग दुःख कर्तव्यसे पीछे हटकर प्रजाको अपना एक सन्देसा भेजा । और सन् १८५८ ई० और १९०८ में श्रीमती महारानी और श्रीमान् पिताजीके भेजे हुए प्रसिद्धि पत्र—नहीं २—बादशाही सनदें—इसी पद्धतिसे स्वयं वर्त्तनेका वचन दिया ।

तारीख २३ जून सन १८९४ ई. को युवराज श्रीमान् एडवर्ड आल्बर्टका जन्म हुआ। और १४ दिसम्बर १९९५ को श्रीमान् आल्बर्ट फ्रेडरिकका जन्म हुआ। और ता. २५ अप्रेल सन १८९७ को श्रीमती विक्टोरिया अलेकझंड्राका और ता. ३१ मार्च सन् १९०० को श्रीमान् हेनरी बुलियम् और ता. २० दिसम्बर सन् १९०२ को श्रीमान् जार्ज एडवर्डका और ता. १२ जुलाई सन् १९०५ ई. को श्रीमान् जॉनचार्लसका जन्म हुआ । इस प्रकार ५ पुत्र और १ कन्या ऐसे ६ सन्तान श्रीमान् के हैं ।

## भारतकी भक्ति

जबसे श्रीमान् सम्राट् पंचम जार्ज और श्रीमती महाराज्ञि मेरी महोदया इग्लैंडके सिंहासना रूढ़ हुये तभीसे भारतीय प्रजा प्रबल इच्छा कररहीथीकि श्रीमान्का मुकुट धारण महोत्सव भारत मेभी हो, और हमसब प्रजा दर्शन करक कृतार्थ हों । यद्यपि आजके पांच वर्ष पूर्व आप भारतमें पधारेथे, परन्तु उस समय और इस समयमें बहुत कुछ अन्तरथा । भारतमें श्रीमान् सम्राट महोदयका मुकुट महोत्सव हो यह बात बहुतहीं असंभवथी, क्योंकि नतो स्वर्गीय श्रीमती महाराणी यहां पधारीं और न सम्राट पद प्राप्तकरनेपर स्वर्गीय श्रीमान् एडवर्ड महाराजही पधारे।

भवनाय विभव विद्यार्थ शिल्य विज्ञानधर्म सुविचारैः
सर्वत्र सदात्मज यार्थ चयोन्नति रविगति नीति प्रचारैः ॥ १ ॥
सर्वप्रिय नृपवर श्री राजेश्वर पञ्चमजार्ज कृतीशः
सद्यो ददतोध्वि परेत्रचयः सुविभाति सतामव नीशः ॥
तस्याभिषेक जनितोत्सवोच्च मङ्गल सुखाध्वि राकेशः
मित्रेण मित्रतः संविराजते चित्र मितीह विशेषः ॥ २ ॥
किं निशा दिवा करतो निशाकरो दिवा त्रनिशा करतोवा ॥
राज्याभिषेक तो मातृ प्रेमतो भूमौ भूमि सुतोवा ॥
एवं प्रकार सुविचार तोथ कौतुक मवलोक्य बुधेशः
जिन मात्र भाशया किमपि वदति नृपराज चरित्र मशेषः ॥ ३ ॥

( पं. धर्मनारायण द्विवेदी )

---

( सुधानिधि, प्रयाग )

## राजराजेश्वराभिनन्दनम् ।

एह्येहि भारत महीतल चक्र वर्तिन्
सुस्वागतम् विर चितम् सुमना गृहाण ।
विस्मेर भक्ति कुसुमै र्विहितेन सश्वत्
हृद्येन नाथ विनया ञ्जलिना निकामम् ॥ १ ॥
निसर्ग शुद्धेषु विनीत वृक्षैस्तन्नेषु भक्ति सुमनः सुयदस्ति
किञ्चित् ॥
तेनाऽधुनाहि मधुना रचितां सपर्या भावेन भाव विवशः
स्त्वरित प्रतीच्छ ॥ २ ॥
प्रेम संस्तरण सज्जितम् महत्नाथनो हृदय मण्डलम् मृदु
आसनंहि भवते प्रकल्पितमास्थितां ननु कथम् विलम्ब्यते ॥३॥

प्रसादय सुहृज्जनम् प्रकृति मण्डलम् रञ्जय
विनोदय मनः सतांननु शुभम् समासादय ॥
महेन्द्र जगती तलम् वशय शासनैः शोभनैः
शतक्रतु समस्सदा रिपु कुलम् क्षयम् प्रापय ॥ ४ ॥

दारिद्र्य विघ्न मनसोऽपि वयम् समर्थाः
नाथम् भवन्त मनु रञ्जयितुम् नरेन्द्र ?
दिग्वास सोपि शिशवः पितु रन्तरङ्गम्
धिन्वन्ति किन्नहि प्रियैः खलु शुद्ध भावैः ॥ ५ ॥
उपकृतं महदद्यत्वया प्रभो, दयितया सहितेन नरेश्वर
यदधुना किल भारत मण्डलं निज शुभागमनेन कृतार्थितम्॥६॥
श्री मत्पञ्जमजार्ज! भारत मिदं त्वद्दर्शनोत्थं सुखं
वक्तुं न क्षमते कथन्नु हृदया नन्दः प्रकाशं व्रजेत्
इत्थं साधु विचिन्त्य नाथभवते कारुण्य पूर्णात्मने
निःशंक्य प्रमदप्र हृष्ट मनसा स्वात्मासमा वेदितः ॥ ७ ॥
महाराज्ञी महाराजो जीवतां शरदां शतम्
इत्य जस्र भगवतः प्रार्थयामो हृदा मुदा ॥ ५ ॥

( चन्द्रशेखरओझा शास्त्री )

---

( साधु अड़ोदा )

## आनन्दोल्लासः

स्वस्ति स्तात्सर्वतो राज राज ! !
रवीन्द्र शमनप्रभृत्य मरवृन्द तेजो दधन्
नराधिपति रप्यहं कृष्ण वाक्यात्सहि ॥ १ ॥

सभारतनिवासिनां रति विलास रङ्गावनि
रनस्त रवि भूपति जयति जार्जनामा नृपः ॥ २ ॥
आयाते निजदेशतोऽद्य नृपतौ वर्षन्तिव यम्भारतम्
श्रीमत्पंचम जार्ज नाम्नि महिषी युक्ते दया सागरे ।
देशेवा नगरेऽथवा जनपदे गेहे जने सर्वतो–
ह्यानन्दः किल मूर्तिमानिह भृशं नृत्यं त्यथा नन्दतः॥ ३ ॥
श्रीर्धी भूमिः सखायो बल मथ सचिवा राज संसत्सदस्याः
पौर श्रेणी तथाच प्रतिनिधि रथच स्त्री सुत भ्रातृ वर्गः ।
एतैः सम्वर्द्धमानैः सह वहु मुदितः स्वाः प्रजा राजभक्ताः
रक्ष न्दीर्गायु रस्तु प्रवल तर महाः पंचम श्रील जार्ज ॥ ४ ॥
अष्ट षण्णव चन्द्राब्दः पौषः पक्षोऽसितः कुजः ।
सप्तमी हृदये प्रीत्या लेख्याः स्वर्णाक्षरै र्दले ॥ ५ ॥

( गोस्वामी लक्ष्मणाचार्यजी मथुरा )

---

( सनातन धर्म पताका, मुरादाबाद । )

## पद्यपंचमालिका ।

अहो अहो महोन्मदं महो महोद्धतः स्वयं
प्रमोदयत्ययं न कं नकं जगद्गत जनम् ।
विलोचनोत्पलोत्करं चिराय कोरकायितं-
विकासहासभासि चादि कस्यनो तनोत्ययम् ॥ १ ॥
प्रबोधलब्ध बोध साधु भाग धेयमद्य नः–
कला कलाकरस्य वर्द्धते यथा सिते तथा ।
यदार्यजार्जपंचमो नितान्तमार्जवान्वितो-
महीमहेन्द्र इन्दिराकराभिषेकमंचति ॥ २ ॥

चकोरचित्तकोरकं चकोरबान्धवो यथा-
यथा च भानुरुन्मनीकरोति पुष्करं करैः ।
तथा जनाननाम्बुजातजातमुन्मदायितं
प्रजेश एष देशभीतिभेषजः प्रकल्पयेत् ॥ ३ ॥
सदा सदारदारकः सदा स दारको द्विषा-
मनन्यभावभावितप्रजाशिरुत्प्रभावितः ।
प्रमोदमन्दिरान्तराधिवासभासिताननः
श्चिराय जायतामधिप्रजं हि जार्जपंचमः ॥ ४ ॥
अलङ्करोति भारतानुशासनानृपासनं
सनाथयन्निमाः प्रजास्तु जार्ज पंचमोऽधुना ।
अमानिमानिमानदः प्रजाहिताभिकः सदा-
मनोऽरविन्दवृन्दमेष नो विनोदयिष्याति ॥ ५ ॥
पद्यपंचतयीयं मे सुमनःस्रगिवोज्ज्वला ।
राजतां राजराजस्य कण्ठेऽकुण्ठित सौरभा ॥ ६ ॥

( पं. मिहिरचन्द्र शास्त्री प्रथम संस्कृताध्यापकः
बन्नूनगरीय मिशन महापाठशालायाः )





श्रीवेंङ्कटेश्वर समाचार मुम्बई

## सम्राटका स्वागत–दरबारकी बधाई ।



[ हिन्दि पद्य । ]

शुभदिन शुभघड़ि आज कीन्ह पदार्पण हिन्दमें ।
जार्ज नृपति महराज, लगि भारत-हित-कामना ॥
सादर स्वागत भारत करता, देत बधाई मन भरके ।
शुभ दिन आज पधारत पञ्चम, जार्ज राजराजेश्वरके ॥
स्वागत, स्वागत, स्वागत, स्वामिन् ! लेओ आशिर्वचन अपार ।
पुण्य पवित्रा महिके सारे, जन करते हैं बारम्बार ॥
स्वागत, भारत-मङ्गलदाता, स्वागत, भाजन उत्सवके ।
कर्मभूमि भारतके स्वामी, स्वामी, नरपति पुंगवके
स्वागत, स्वागत, पुनि तव स्वागत, करनेको मन चाहता है ।
सादर मानिय स्वामिन् ! यह मन, रुकनेमें नहीं आता है ॥
स्वागत, सर्व-शिरोमणि राजन् ! मस्तक-महिम-मुकुटधारी ।
स्वागत, आगल-अवनीश्वर तुम, स्वागत, स्वामिन् ! सुखकारी ॥
स्वागत, भारत-राजेश्वर ! तव, राजा-परजा-हितकारी ।
स्वागत, जल-थल-शासनकर्त्ता, स्वागत भूमि-भार-धारी ॥
स्वागत, भारत-सर-सरोजके. सूर्य प्रताप-किरणवारे ।
सब जन-चक्षु-चकोर सुधानिधि, स्वागत, चन्द्रिक-यश-धारे ॥
भारत-जन-कुमुदिनि-वन-रञ्जक, स्वागत, शशि शोभनवारे ।
स्वागत, भारत-राज-प्रजाके, महाराज जारज प्यारे ॥

परम्पनासे भारत-जन हैं, राजभक्त होते आये।
भूत समयकी नीति अखिलमें, राजभक्ति दरशा आये॥
भारतेशका स्वागत कर अब, अवसि भक्ति दिखलावेंगे।
काल-भविष्यतमें भी आशा, डिंडिम यही बजावेंगे।
जबसे पितामहीने निजकर, भारत-शासन-भार लिया।
तबसे उनने जो जो उन्नति, अरु भारत-उपकार किया॥
कभी न हम उनको भूलेंगे, नितप्रति मनमें रखते हैं।
बृटिश-राज्यके रसमय फल नित, नूतन नूतन चखते हैं॥
भारत-युद्ध हुआ अवनीपर, अकर्मण्यता फैल गई।
कर्म-व्याप्त भारत-धरणीसे, कर्म-वासना लोप गई॥
पितामही तब पिता कुशलने, कर्मबीजको फिर बोया।
बीजांकुरकी रक्षा करके, भारत-चिर-कलंक धोया॥
अहो भाग्य हैं आज हमारे, हर्ष-विषय है अतिभारी।
परम पुनीतात्मा उनहीके, योग्य तात तुम अधिकारी॥
पूज्य पूर्वज़न-कर्म अनुष्ठित, देखा कठिण बड़ा भारी।
तो भारतमें स्वयम् पधारे, स्वहि पूरण करन विचारी॥
उस बीज़ांकुरको अब झटही, वृक्षरूपमें लावेंगे।
भारतकी डिगती धरणीको, ठीक किनारे थावेंगे॥
भक्ति-प्रेमसे भारत- जनकी, आशिष अधिकी पावेंगे।
चिरंजीव आयुष भोगी हो, नीति दक्ष कहलावेंगे॥
राजनीति-कौशल-दृष्टीमें, दिल्ली भारत- रजधानी।
पड़ा रहा जिसका सिंहासन, खाली अबतक अनजानी॥
करि दरबार उसी दिल्लीमें, प्रेम सहित अपनाते हैं।
राजभक्तिके बदले हमको, प्रजा- प्रेम दिखलाते हैं॥

ऐसे अवसरके समय, क्यों न उत्सव हम करै ।
चिरंजीव हों नृपति कहि, प्रेम- छवि दर्शन करैं ॥
( बालाप्रसाद । )

---

दोहा ।

याही मंगलवारको, मंगलदायक मानु ।
प्रगट्यो भारत गगनमें, मंगलरूपी भानु ॥
दिनकर सदा प्रकाश हैं, जासु नृपतिके देश ।
तिन्हैं जो तुलय दिनेश सम, उपमा कछु न विशेष ॥

सोरठा ।

कीन्हें पञ्चमजार्ज, आर्य अवनि पगु धारिके ।
प्रमुदित सकल समाज, धन्य धन्य शुभ आगमन ॥

सवैया छन्द ।

सबको हिय हर्ष बढ़ावन है प्रभु पञ्चम जार्जको भारत आवन ।
भवलोक विलोकं विशोक चहूँदिशि मंगलदायक साज सोहावन ॥
प्रजा सरिता सुखवारि बढ़ी अरु 'श्याम' सराहि लगीं यश गावन ।
यों आज अनन्द अमीं बरसे तरसे लखि जाहि पयोनिधि पावन ॥

दोहा ।

विविध भाँति फूले सुमन, प्रगट जार्ज ऋतुराज ।
रसिक अलिनपहँ करि गमन, पवन देत सुधि आज ॥
राजत राज समाज महँ, सिंहासनपर जार्ज ।
नभ नक्षत्रके मध्यमें, जनु सोहत निशिराज ॥
दिल्ली तिलक स्थान छबि, 'श्याम' सके को गाय ।
इतनाहीसे जानिये, सुरपुर देखि सिहाय ॥

# राजदम्पतिको बधाई।

दोहा।

आज दिवस आनन्दको, अतिशय हर्ष अगार।
राजतिलक महराज कर, अति मंगल दातार ॥ १ ॥
अति आनन्द महान हर्षकर, दिवस दियो जगराई।
सिंहासनपै भये आजु थित, नृपनायक इत आई ॥ २ ॥
करि अतिकृपा महान दया कर, भारत मोहिं पधारे।
जित देखहु तित आनन्दकेरे, बाजत आजु नगारे ॥ ३ ॥
करि अतिकृपा महान दिखाय प्रेम बहु, सुत सम हमकहँ जानी।
नृपनायक यहि देश पधारे, प्रेमपात्र अनुमानी ॥ ४ ॥
धन्य धन्य भारतको निश्चय, भाग्य महान अपारा।
लख्यो आजु दर्शन भूपतिके, अति आनन्द दतारा ॥ ५ ॥
राजतिलक उत्सव सुखदानी, आजु हर्षपद भारी।
जित देखहु तित कहत धन्य धनि, भारतके नर नारी ॥ ६ ॥
हे जगदीश्वर मांगत तुमसों, यही जोरि दोउ हाथा।
चिरंजीव महराज रहैं नित, हर्ष सहित नरनाथा ॥ ७ ॥
हम सब प्रजावर्ग आनन्दयुत, निरखैं हर्ष समेता।
महाराजकेरो शुभ शासन, अति शुभदायक नेता ॥ ८ ॥
सदाकाल प्रभुवरको लखिकै, शास्त्र मोद अगारा।
हम सब प्रजा रहैं प्रमुदित चित, भाषैं जयति भुवारा ॥ ९ ॥
राजतिलक उत्सव आनन्दप्रद, होहि सदा सुखदाई।
चिरंजीव रहिये नरनायक, आनन्द सहित सदाई ॥१०॥
धन्य भाग्य दिल्ली नगरीके, जित नरनायक आई।
राजत आजु प्रीति भारतपै, अति महान दरसाई ॥११॥

दोहा

धन्य धन्य दिन धन्य यह, घड़ी मोद दातार ।
राजतिलककर जो भयो, उत्सव यश आगार ॥१२॥

भारतवासी जानत प्रभुकहँ, निश्चय पिता समाना ।
जानत ईश्वर अंश भूपवहँ, सत्य सत्य परमाना ॥१३॥

ईश्वरके दर्शन सम मानत, ईश्वर दर्शन काहीं ।
सदाकाल हिय मांहि प्रेम अति, राखत शंसय नाहीं ॥१४॥

सत्य सत्य हम चाहत निनप्रति, प्रभुवरको कल्याना ।
रहहु सुखी नित हे राजेश्वर, नृपवर भूप प्रधाना ॥१५॥

सदा रहिय मुद सहित नित, रहै न्यायकी खानी ।
प्रजावर्ग हित आनन्ददानी, श्री मेरी महरानी ॥१६॥

रहै भूप परिवार हर्ष युक्त, आधि व्याधि परिहारी ।
नितप्रति रहैं सुखी दम्पति प्रभु, प्रजावर्ग हितकारी ॥१७॥

शत्रुवर्ग जो चहत भूपकर, हित मांहीं अपकारा ।
ते शठ होहिं नाश कांपहिं मन, निरखि प्रभाव अपारा ॥ १८ ॥

सब भारतवासी हर्षित मन, देते आजु बधाई ॥
राजतिलक उत्सव भूपति कर, होय महा मुददाई ॥ १९ ॥

धन्य धन्य जो प्रधान कहैं, देखी फस्यो आनन्दा
दर्शन दियो आप राजेश्वर, हरनहार दुखद्वन्दा ॥ २० ॥

जैसो प्रेम प्रजनपै प्रभुवर, करि करुणा दरशायो ।
तैसो प्रेम आजुलौं है प्रभु, कोऊ नाहिं दिखायो ॥ २१ ॥

आजु मगन मन इतउत विचारत, फूले भारतवासी
करत विविध विधिके शुभ उत्सव, परम मोद परकासी ॥ २२ ॥

जिमि करि कृपा आय भारतमह, राज मुकुट शिर धारयो।
ताही भांति दयानिधि हम कह कबहूं नाहिं बिसरयो ॥ २३ ॥
नौशेरवां सरिस न्यायी व्है, शिवि समान व्है दानी।
हरिश्चन्द्र सम सत्यवान अरु, रन्तिदेव सम ज्ञानी ॥ २४ ॥
धर्मराज सम धर्म विज्ञ है, पालहु प्रजा सुखारी।
प्रजावर्ग आसीस देत यह, प्रमुदित बारहि बारा ॥ २५ ॥
इंग्लिश–राज्यमांहिं हम निश्चय, महामोद प्रभु पावें।
यामहँ कछुक चापलूसी नृप, नहि कृपालु दरसावें ॥ २६ ॥
अवसर पाय विनय हमहूं इक, करत नाथ कर जोरी।
पुरवहु नाथ कीर्ति हो निश्चय, बारहि बार निहोरी ॥ २७ ॥
अधिक कहहिं का आपु दयानिधि, धर्मविज्ञ मति खानी।
ताते दीननकी विनती कहं, लेहिं अल्पम हँ जानी ॥ २८ ॥
कहहु सकल आनन्दित हियते, भारतके नर नारी।
रहिये सदा काल प्रमुदित चित, भूपति श्रेष्ठ सुखारी ॥ २९ ॥

दोहा।

सदाकाल आनन्द लहि, कीजिय राज उदार।
उत्सव शुभ यह होहिं प्रभु, यह आसीस हमार ॥ ३० ॥

( शिवदास पाण्डेय, मस्तूरी। )

## सम्राटकी बधाई।

मास दिसम्बर बारहीं, दिल्ली ताज समाज।
श्रीयुत पंचम जार्जको, देत बधाई आज ॥

कवित्त

सुखद सरन सन भूमि विधु ग्रह चन्द, बारह दिसम्बर विशेष मन भाये हैं। वार भूमिसुवन सुमंगल दातार ऋक्ष, पूरवा पुनीत शुभ सबहीं सुहाये हैं॥ पञ्चम श्रीजार्ज महाराज राजतिलक-को, आज साज देहली सुजान छबिछाये हैं। अचल अशेष आयु चाहत परेशते, चहूँघा देशदेशते नरेश जुरि आये हैं ॥ १ ॥

घरघर आनन्दबधावरे बजत पेस, मंगलको साज साजि मोद भीजियतु हैं। चिरजीवैं महाराज पञ्चम श्रीजार्ज आज, विनती परेशते विशेष कीजियतु हैं ॥ बारह दिसम्बरकी महिमा महान यों सुजान सबै प्रेमपूरे नाम लीजियतु हैं। भीर भारतीनकी सुहाई देहलीमें महा,–राजकी अवाईपै बधाई दीजियतु हैं॥ २ ॥

उमँग अथाय बढ़े हरष बलित हिन्द, सलिल सुखद पाय सुखी मनु मीन भो। गेह गेह मंगल मनावत सनेह छके, सफल मनोरथ सुजान सबै दीन भो॥ पंचम श्रीजार्जजू पधारे आज भारतमें, द्युटिनको प्रबल प्रकाश प्रेम पीन भो। बखत बलन्द भरे बारह दिसम्बरको, महाराज देहलीमें तखतनसीन भो ॥ ३ ॥

सवैया ।

आप हुते जब वेल्सको प्रिन्स, सनेह तबेही महासरसायो।
उन्निससौ सन पांचमें हिन्द–निवासिनको निज रूप दिखायो ॥
आज अनन्दको सीव नहीं सबहीको सुजान भयो मनभायो।
राजको ताज जो रावरे सीसपै भारत आपने हाथ सजायो ॥ ४ ॥

स्वर्गीय श्रीविकटोरियालौ प्रजापालन प्रेमते कीबो करो।। न्यायके काजमें त्यों पितुलौं मुदते कलकीरति लीबो करो॥ सानँद आशिष देत सुजान सुशासनपै चित दीबो करो। श्रीयुत पञ्चम जारजजू

जगतीतलमें चिरजीवो करो ॥ ५ ॥

( श्रीकवि सुजान,-हल्दी )

## ॥ कुण्डलिया ॥

जारज केसरहिंद नृप, शाहनशा इङ्गलेंड । राजसिंहासन ब्राजिया, प्रजा भई आनन्द ॥ प्रजा भई आनन्द खुशी घर घरमें होई । रागरङ्ग उछरङ्ग सजै श्रृङ्गारस कोई ॥ महता कहै उमेद चरण जीवो अखिलेश्वर । तेज प्रताप प्रचंड रहो मालक हिंदकेसर ॥ १ ॥

शुकरगुजारी करत सब, घरघर मङ्गलचार । शाहनशाह पधारिया, दिल्लीरे दरबार ॥ दिल्लीरे दरबार हिन्दभूपति सब आया तेरै तेज प्रताप छाप सू हुकम उठाया ॥ महता कहै उमेद आपकी कारगुजारी । मानत हैं अहसान करत सब शुकरगुजारी २

कवित्त।

सम्राट जार्ज पञ्चम पधारे देश हिन्दमें हैं, साथमें हमारी मात मेरी महारानी हैं । दीन देश भारतके आरत विनाश हुए, हुई धरा परम पवित्र राजधानी है ॥ स्वागतको शोर चहुँ ओर रहो छायो अति, छाई ध्वनि जै जयकी गगन गुँजानी है। बहुत दिनौंसे शाह दर्शनकी प्यासी प्रजा, पायशुभ दर्श आज फूली न समाती है ॥ १ ॥

( पन्नालाल । )

## तिलकोत्सव ।

( तिलकोत्सवकी बधाई—छप्पय )

पति पग परसन हेतु पुलकि रहि भारत भूमी ।
पितु दरशन कह पुत्र प्रजा चख चञ्चल घूमी ॥

पुनि अश्वासन वचन सुनन सुश्रोनन झूमी ।
रसना गुन गन गान निमित लोलुप इव दूमी ॥
सुयश सुगंधप मधुप, कवि वृन्द विन्दु गुंजारहीं।
जयति पञ्चम जार्ज नृप, सब भारतीय जुहारहीं
( हरि गुलाम ठाकुर—गोरखपुर )

## सम्राटको बधाई—प्रभाती ।

जयजय प्रभु पञ्च जार्ज, भारत हितकारी ॥ टेक ॥
शीश मुकुट धरत आज, भारतके राज काज ॥
युग युग प्रभु करहुँ राज, कीर्त्ति हो तुम्हारी ॥
जय जय प्रभु पञ्च जार्ज, भारत हितकारी ॥ १ ॥
महिमा क्या हुई अपार, जगह जगह रेल तार ॥
विद्यालयकी बहार, कीन्ही जग सारी ॥
जयजय प्रभु पञ्च जार्ज, भारत हितकारी ॥ २ ॥
दीनबन्धु हो कृपाल, भारतके रक्षपाल ।
चोरोंका दुख विशाल, देवें प्रभु टारी ॥
जयजय प्रभु पञ्चजार्ज, भारत हितकारी ।
चिरंजीव होवे प्रान, मांगे ईश्वरसे दान ॥
शङ्कर यह करत गान, अल्प बुद्धिकारी ॥
जयजय प्रभु पञ्चजार्ज, भारत हितकारी ॥ ३ ॥

विनयपत्र छन्द ।

पवन मन्द सुगन्ध शीतल बहति निर्मल पावनी ।
को जानि कहि आनन्द यमुना कूल दिल्ली सुहावनी ॥ १ ॥

दर्बार बिलोकि विचित्र रचना रुचिरता मुनि मन हरे ।
निज पान श्री हार्डिञ्ज साहब आन सिंहासन धरे ॥ २ ॥
अब कुशल पद पंकज बिलोकहु जार्ज पञ्चम सेव्यते ।
सुखधाम पूरण काम पञ्चम जार्ज नाम नाममिते ॥ ३ ॥
दर्बार पञ्चम जार्ज आये निरखि छबि उर लाइये ।
गुणधाम हैं श्रीकुइन मेरी विमल यश बतलाइये ॥ ४ ॥
सम्राट जार्ज सुजान पञ्चम शील रूप उजागरे ।
श्री एडवर्ड दयालु सप्तमसे अधिक गुण आगरे ॥ ५ ॥
केहि भांति वरणौं नाथ गुण श्रीजार्ज हैं त्रिभुवन धनी ।
अति हर्ष राज समाज चहुँदिश दुन्दुभी बाजहिं घनी ॥ ६ ॥
निज गिरा पावन करण कारण जार्ज यश मुरली कह्यो ।
श्री जार्ज पञ्चमके चरित संसारसागरमें छयो ॥ ७ ॥
दर्बार देहली उछाह मङ्गल सुनहिं सादर गावहीं ।
सम्राट जार्ज प्रसाद ते जन सर्वदा सुख पावहीं ॥ ८ ॥
करुणा निधान कृपाल रघुवर आज यह बर मागहूँ ।
चिरंजीव हों श्री जार्ज कैसर कमल पद अनुरागहूँ ॥ ९ ॥

( मुरलीधर शर्म्मा—बदायूं । )

## श्री जार्ज पञ्चक ।

धन्य ग्रेटब्रिटन हनोवरको बंश धन्य,
धन्य श्री विजैनी विश्वकीरति बिलासी हैं
धन्य शांतिकारी सुरलोक अधिकारी देव,
एडवर्ड सप्तम महान तेजरासी हैं ॥

तिनके सपूत पूत भारत पुनीत कीन्हों,
छई चहुँओर मानो पुण्य चंद्रिका सी हैं।
राजे महाराजे कै विलासी कै उदासी सबै,
धन्य अति धन्य आज भारतके बासी हैं ॥ १ ॥

पूरि रह्यो भूमि उतसाह महीमण्डलमें,
आनँद बधाये देवलोकहू में बाजे हैं,
दिल्लीके तखतको सनाह आज होत जानि,
मंगलप्रमोदसाज भारतने साजे हैं ॥
विस्तृत महान राज अस्त नाहिं होत भान,
जाके राना राजे अनगनित नेवाजे हैं।
भूप सिरताज महाराज राजराज आज,
जार्ज देव पञ्चम सिंहासनपै राजे हैं ॥ २ ॥

आये आप भारत सुहावने सिंहासनकी,
सोभाको बढ़ावने स्वप्रीति दिखरावने
नीच द्वेष कीच निज तेजसों सुखावने,
विरागआगि दयादृष्टि वृष्टिसों बुझावने ॥
कहांलौं बखाने भूप प्रीति औ प्रतीति गति,
अविचल भक्ति जनमन सरसावने।
अवधि करी है प्रजावत्सल महत्त्वकेरी,
जार्ज देव पञ्चम महान अनुभावने ॥ ३ ॥

राजनके राज महाराजनके महाराज,
प्रतिनिधि अंश हैं विशेष भगवान के।
अचल निवास कीन्हे प्रीति परकासी श्रिय,
जाके गुण देखि धारा नीरमें कृपानके ॥

सारथ बनायो भूपनाथ निज देवपद,
देवके समान प्रतिपालक जहानके ।
शीलके समुद्र महासागर दयालुताके,
गुणके निधान महावीर दान मानके ॥ ४ ॥
भारतके पुण्यको दिनेस भासमान भयो,
तम ज्यों कलेस दूरि भागो देश देसको ।
इंग्लैंड समान निज मानको प्रमान पाय,
गौरव गुमान जम्यो हियेमें हमेसको ॥
तीस कोटि मुखन असीस देत हिंद आज,
'राज रहे अचल' मनावत महेसको ।
बनिकै नकीब भूप बोलत बिरद,
"दरे दौलत दराज जार्ज पञ्चम नरेसको" ॥ ५ ॥

( सीताराम )

---

## दोहा

श्रीमान् सम ईश्वरी, करहु अचल महि- राज ॥
झम्मनलाल पुकारि कहि, सदा सहारौ काज ॥

सवैया ।

श्रीमान् आगमन आप कियो, जबसे हमारो हर्षात हियो ।
अब दर्शन देहु महाहितकारी, जो भारत आप प्रवेश कियो ॥
श्रीमान् समान नहीं जगमें, जिन बहुतक दान आजान दियो ॥
धनि धन्य महारानी मेरी, जिन जगमें यश कर आप लियो ॥

दोहा।

क्रीट मुकट मस्तक धरा, लेत ईशका नाम।
झम्मन सब संसारमें, स्वामी ही से काम॥

कवित्त।

श्रीमान्को नाम सुनो जबसे, तबसे चित अत्य प्रसन्न भयो है।
अब आश लगी स्वामिहि देखनकी, मम दर्शनको हर्षात हियो है॥
अब क्रोध नहीं तनमें कुछ भी, अपु भारतको उपकार कियो है।
यों झम्मनलाल पुकारि कहैं, नेकीको वृक्ष सदाही हर्यो है॥

## "येहु मन भायो है।"

दिल्ली मे दरबार राज सुन, भारत मङ्गल छायो है।
बाल युवा अरु वृद्धवृन्द उर, आगम जार्ज सुहायो है॥
देश देशके भूपवृन्द मिल, स्वागत छिप हरषायो है।
छायो सुखद विशाल राज, दरबार येहु मन भायो है॥१॥
भारतवासी दीन लखत, अनमोल समय हम पायो है।
शिक्षा ध्यान आत्मसुख पूरण, अहो! समय प्रभु लायो है॥
तिमिर शूल अज्ञान विरण, अहा! येहु प्रगटायो है।
नीति न्याय सुखदायक पालन, भलो येहु मन भायो है॥२॥
विविध भांतिसें सजें समाजें, प्रेम वारि वरसायो है।
औसर छविता काज साज मिल, नेह अवनिमें छायो है॥
अनुपम मोद छयो भारतमें, सुन संदेश शुभ पायो है।
क्या हिन्दू क्या जैनी मुसलिम, आज येहु मन भायो है॥३॥
स्वाति आश जिमि रटै पपीहा, आगम ऐसो छायो है।
ठौर ठौर गृह ग्राम ग्रामहूं, मङ्गल गीत उछायो है॥

विभुसे आश पुकार यही है, करो सुफल शुभ पायो है।
चिरजीवहिं महाराजा रानी, नन्द येहु मन भायो है ॥४॥

## सम्राटकी महिमा।

कवित्त।

धन्य महाराज धिराज पञ्चम जार्ज स्वामी, तुम्हरो यश प्रबल प्रताप जग छायो है। पश्चिमसे पूरब अरु पूरबसे पश्चिम लों, भारी साम्राज्य मही चहूँ ओर पायो है॥ बृटिश सम्राज्यकी महिमा करूं क्या गान, सूर्य अस्त होवे नहिं तेरो यश गायो है। लंदन राजधानीमें राज्यअभिषेक करा, जूनी राजधानी हिन्द दिल्लीबिच आयो है॥ १॥

उन्नीससौ ग्यारह सन्-मास दिसम्बरहिं बीच, तिथी सात गुरुवार दिल्लीमें पधारे हैं। शुभ दिन शुभ घड़ी माहिं बारवीं दिसम्बरको, महारानी "मेरी" सह तख्त पग धारे हैं॥ लखिके आसीन तख्त ऊपर सब हर्षित भये, "नेशनल ऐन्थम" के राग शुभ उच्चारे हैं। किलेसे सलामी तोप एकसौ एकहू की, शूर-वीर गोलंदाज हर्षसे उतारे हैं॥ २॥

लखि तव दिव्यरूप हर्षित हो दे अशीश ईशसे मनावें कर जोड़ सकल प्रजागण। जिरंजीव रहैं नाथ भोगें निष्कंट राज, चक्रवर्त्ती होवें अरु पावें ये पुष्कलधन॥ जिसके रामराजमें बाघ औ बकरी सभी एक घाट पानी पियें बैर तजैं अपने मन। उनके प्रतापपर तन मन धन वारि डारैं, निज निज सब धरम पालैं रहैं सदा निर्भय मन॥ ३॥

भारत सम्राट तेरी कीर्ति क्या बखानूं मैं, तेरे इहि राज्यमें प्रजहिं सुःख भारी है। देशाटन करन हेतु वाणिजकी बृद्धि हेतु, सड़कें बनवाई नित रेल तार जारी हैं ॥ बने शफ़ाखाने डाकखाने सब ठौर ठौर. रोगको निबारैं अरु समाचार जारी हैं । खोलीं पाठशाला बड़ी बड़ी, विद्या पढावैं चातुर होवें नर नारी हैं॥ ४ ॥

चौकी अरु थाने ग्राम ग्राम बैठारदीन्हें, रक्खी है पुलिस रक्षा करत नित हमारी है। खोले न्याया- लय जहं बैठकर न्यायाधीश, करत हैं न्याय मुन्सिफ जज्ज न्याय कारी है ॥ औरहू अनेक यत्न करत सब प्रजा हेतु काममें लावें जेते साधन शुखकारी है। राज अधिकारी जिनकी बुद्धि बलिहारी है, राज्यको संभालैं उन चातुरता न्यारी है ॥ ५ ॥

कलियुगमें जेते बादशाहे हुए भारतमें, काहूके समय येतो सुक्ख नहीं पायो है। काहूके समय लूट काहूके समय कूट, काहूके समय धूम रिपूगण मचायो है ॥ तेरेही समय एक चैन और शान्तीसे, पृथकपृथक ज्ञाती समय हिलमिल वितायो है। प्रभुसे मनावै "राम" यही राज्य प्रलय तलक, कायम रहै हिन्दमांहीं प्रजा मन भायो है ॥ ६ ॥

( खुशालीराम, बडवानी )

---

## बधाई है ।

सुमन सुवासनपै, खगन कलापनपै, वेलिन वितानपै, सुखमा सुहाई है। कानन, दिशाननपै, रवि शशि आननपै, सुजल तड़ाग- नपै, शोभा सरसाई है। शुक्र नरनारिनपै, बालवृद्ध ज्वाननपै, मूर्ख और ज्ञानिनपै, हर्ष अधिकाई है। सुकवि समाजनपै, देशी महारानपै, भारतसुतालं हेत भूमरी बधाई है ॥ १ ॥

स्वागत समाज सुखसाज राज काज सजे महाराज जारज सम्राजकी निकाई है। छकित छपाकर छपानो छवि देखि छिति छीन लीन्ही छनिक सुछत्र छवि छाई है। मेरी महारानी भारतेश सँग आई हैं, मानो युगजोरी अमरैयनस जाई है। विधिने बनाई तिहुँ लोकन निकाई सोई; भारतमैं आई सुखदाई बधाई है॥ २॥

( वैद्य रामप्रसाद शुक्ल। )

## सम्राटकी जय।

लंदन ये नाम नाम नामनम नाम एक, देश देश देशन विदेशनमें छायो है। दीप दीपनमें दीपचहुँ वारि हैं घिराव, बारिध अगम्य लांघ वैभव बढ़ायो है॥ इङ्गलिशसी चेनल डोवर जिब्राटर, भूमध्य स्वेजपार ध्वजाको उड़ायो है। छायो है प्रताप तेज अहो नन्द आज ऐसो, जार्ज मेरी राज राज भारत उछायो है॥

बृटिश सम्राट राज राजनमें राज एक, शिरताजनमें श्रेष्ठ ऐसो हिन्दमें सुहायो है। छाई छवि छटाज्योति देशनेंहू देश देश, तेज पुञ्ज मंजुळ प्रकासरवि छायो है। रटत पपीहा भांति औसर सनूप पाय, पेखो दरबार राज भारत जु पायो है। चिरजीवी होयँ जग जार्ज महाराजा रानी, मङ्गल उमङ्ग पूर्ण अवनिमें गायोहै॥

इङ्गलेंडके बसैया दुःख भारत मिटैया मोदप्रकटैया तुम हिन्दीके रखैया हो। बंग भङ्गके जुड़ैया रजधानीके बनैया, भूपनके भूप शिरताजके धरैया हो। ज्ञानदानके दिवैया दरबारके करैया, दर्शके दिखैया शूळ द्वन्दन नसैया हो। अशान्तिता बुझैया पत्र घोषणा पठैया, ऐसे राजदम्पति करुणाके करैया हो॥

( परमानन्द जैन हीरापुर सागर )

---

## ( शार्दूल विक्रीडित )

राजा पञ्चमजार्ज वीर विजयी, आजानुबाहू बली । धर्मात्मा गुणखानि शुद्ध हृदयी, सत्कीर्ति पाई भली ॥ विद्यासिंधु प्रवीण नीति विनयी, साधू महा निश्छली । फूली देखि नृपास्य चन्द्र उदयी श्रैणी फफूल्लाकली ॥ १ ॥

सवैया

भूप अशंख्य प्रमोद भरे पुर लन्दनमें छबि छाजति हैं । तोप भुशुण्डि निनाद सुने अरिसेन सशङ्कित भाजति हैं ॥ पावक खेल छुटैंओर मनोहर बाजन बाजति हैं । भानु शशी सम किङ्ग प्रताप सुकीर्त्ति अहर्निश राजति हैं ॥ २ ॥

चन्द्र समान चमत्कृत कान्ति लसी महराज वराननमें । सागर सा उमड़ा लखिके सुख मानस राजन रानन में ॥ भानुमयी चपला-द्युति छाय रही सब ओर मकाननमें । लन्दन भूप महा अभिषेक जयध्वनि है सब थाननमें ॥ ३ ॥

( राजा फतहसिंह—पुंवाया शाहजहांपुर )

---

## राजदम्पातिको बधाई ।

श्रीहरिं परमानन्द मुपदेष्टारमीश्वरम् ।
व्यापकं सर्वलोकानां कारणंतन्नमाम्यम् ॥

दोहा ।

प्रजावर्ग मानस बिमल, आनँद भयो अथाह ॥
सुदिन राज अभिषेक लखि, भारत शाहनशाह ॥

छन्द।

जिसकी प्रतीक्षा कर रही भारतप्रजा बहुकालसे। आज सो शुभदिन उपस्थित है अनोखे चालसे॥ आनन्द मङ्गल घर सुभग तन मोद युत विचरत सही। प्रति सदन चित्ताकर्ष अलकापुर मनो सोभित मही॥

दोहा।

तोप ध्वनी उत्साह युत, गगन सुचुम्बन लेत।
सैन दुर्ग सन्तापकी, नदिपति बोरन हेत॥

छन्द।

चहुँ ओर छुटती गगनभेदी तोप सौ सौ वार हैं। प्रति आन आनँदके समूह को करें उद्गार हैं॥ वायु बिच अगनित पताका उड़ रहीं शोभा मई। हरित पथकन बिमल मानस रंग रंगत निज नई॥

दोहा

सुन्दरता युत राजहीं, ऊंचे सब सुख रास।
दिव दैवनके शोभज्यों, मानो विजन विलास॥

छन्द।

बहुभांतिसे उत्सव मनावत आज नर अरु नारि हैं। दे वस्त्र भूषण असन दीनन याचकन निज द्वार हैं॥ विचरत प्रफुल्लित मनोमय नहिं अङ्ग अङ्ग समावहीं। श्रीराज राज महेन्द्र गुणगण जार्ज कीर्त्ति सुगावहीं॥

दोहा।

सारे भारतवर्षमे, निज पौरुष अनुकूल।
खुशी मनावत है प्रजा, मनो वृत्ति निज भूल॥

कवित्त।

छात्रनके छत्र छत्र धारणके छत्रपति, छाजत छटान क्षिति क्षेमके छवैया हो ॥ कहै कविराज सो प्रभावके प्रभाकरसे, दया दरियाव और धर्मके रखैया हो ॥ दीननके प्रतिपाल मान मर्य्यादा सिंधु, कीर्ति अकलंक कुल चन्दके थमैया हो ॥ पुहमीके राज राज राजनके महाराज, जीवो चिरकाल सर्व सम्पति रमैया हो

छन्द।

उपमा यथारथ भी न जिनकी श्रेष्ठ कवियोंको मिली। निर्दोष निर्मल कीर्तिरूपी कौमुदी जिनकी खिली॥ मानो दिवाकर तुल्य जिनका तेज भेष हमेश है। सो आज श्रीमहाराजके सर हिन्दको अभिशेष है॥

दोहा।

धर्म धीरता विनयता, साव्य शील आचार
जे ते शुभ गुण विश्वमें, सबके श्रीभण्डार॥

सवैया।

तेजनिधाननमें रवि ज्यों छविवंतनमें विधु ज्यों छवि छाजे। शैलनमें ज्यों सुमेरु लसे वर वृक्षनमें कलपद्रुम साजे॥ दैवनमें कविराज कहें मघवा ज्यों शोभित सिद्ध समाजे। धरनीनके त्यो धरनी पतिमे धरनीधर पञ्चम जार्ज सुभ्राजे॥

छन्द।

जगमें असको नरनाथ अहें, प्रिय प्राणहुसे नर नारि चहें।
प्रजाहित साधनमें मन हैं, दिन रैन बसी जियमें ध्वनि है॥
नर तुच्छ कहा सुरको डर है, विश्राम न लेत दिवाकर है॥

## दोहा ।

श्रीकीरति वारिधि सरिस, को कवि सकै बखान ।
कोटि यत्न नहिं बनि सकै, कलश उदधि घट जान ॥

### कवित्त ।

जौवलों या महिमें शशि सूर्यको प्रकाश होय, जौलों ईश शीशपै प्रवाह गङ्गपानीको । जौलों नभमण्डलमें थान रहे तारणको, जौलों जगबीच है विचार वर बानीको ॥ जौलों फण शेशपै सुधरनी विराजत है जौलों है जहानमें निशान कर्ण दानीको, तौलों चिरजीवे राज सकुटुम्ब अवनीपै लन्दननरेश सुप्रख्यात राजधानीको ॥

( राजधरलाल )

## ॥ पद ॥

जागे भाग दीन भारतके, आये श्रीपति अति सुखदाई । उघरे दृग अब सुधरे कारज, जनक जननिके दरशन पाई ॥ जिनकी जाश भरी नीतीकी निरखि निरखि अरि जात सुखाई । ते नरेन्द्र निज प्रजहि लखनहित, दिहली तखत विराजे आई ॥

## आशीर्वाद ।

जौलौं इन्दु भानु आसमान बीच शोभनाय, शेषफणा शीश मणि धरा धरा भ्राजे है। जौलों पद्मनाभके विलास रहे रमा संग, रती धाय सेजको अनंगहेत साजि है॥ जौलों शम्भु अर्द्ध

अङ्ग अम्बिका विभासमान, नारदादि गान देवलोक मध्य गाजि है। तौलों भारतेश महाराजको अखण्ड राज, वृद्धि पा युगेन्द्र शुद्ध नीतिसों विराजि है ॥

( मुरलीधर युगेन्द्र, शर्म्मा )

॥ छप्पय ॥

जारज पञ्चम शाह, तेजधारी तपभारी ।
जारज पञ्चम शाह, नीति सब जग सुखकारी ॥
जारज पञ्चम शाह, नामवर कीनों नीको ।
जारज पञ्चम शाह, भूप सबही शिर टीको ॥
जारज पञ्चम शाह यह, प्रजापाल परदुख हरो ।
महता कहै उमेदसिंह, क्रोड़ जुगां राजस करो ॥

( महता उमेदसिंह, अखिलेश्वर )

## दोहा ।

ब्रिटिश महाप्रभु आगये, भारतके शिरताज ।
जुगजुग जीवहु हे प्रभु, करहु अचल तुम राज ॥ १ ॥
द्वादश तारिखके दिवस, आनंदको नहिं पार ।
नगर नगर घरघरनमें, मङ्गल होत अपार ॥ २ ॥
ताज सहित दरबारमें, शोभित भानु समान ।
जार्ज महाप्रभु करहु नित, भारतको कल्यान ॥ ३ ॥
रामराज्य सम राज्य है, कहंतक करहुं बखान
अजर अमर कीरति रहै, राजाकी भगवान ॥ ४ ॥

वर्षा सम विद्या प्रभू, दिन दिन करें प्रचार ।
तासों भारतकी प्रजा, उन्नति लहैं अपार ॥ ५ ॥
शिल्पकला कौशल्यमें, उन्नति नित्य नवीन ।
रहे लाभ व्यापारमें, पावें मान प्रवीन ॥ ६ ॥
धन्य धन्य इङ्गलेण्ड रवि, अधिक कियो उपकार ।
जनम जनम नहिं पासकें, यशको पारावार ॥ ७ ॥
भारतके सब भूपती, प्रजा सहित हर बार ।
जय बोलो श्रीजार्जकी, बाढ़े प्रेम अपार ॥ ८ ॥

( शंकरराव शर्म्मा )

## राजातिलकोत्सव ।

अमित अनंदित भये हैं लोग देखिवेको,
सुनि२ भारतमें आपकी अवाई है ।
ज्यों२ नगचात महाराजको 'मदीना'
त्यों, अधिक अधिकात सुख संजम सवाई है
उमडि उछाहके प्रवाह रह्यो भारतमें,
देखतै बनत चहुँओरकी सजाई है ।
सीताराम सन्तत मनावैं सब देवीदेव,
दरदर देत मिलि आनँद बधाई है ॥ १ ॥
केतेलोग आशके समुद्रमें हिलोरैं लेत,
केतेलोग बम्बईके बन्दरलों धायगो ।
केतेलोग दिल्लीदरबारकी प्रतीक्षा करैं,
केते हाट बाटमें मनोरथ पुरायगो ।

धन्य भई भारतकी भूमि हूँ अभागी अब,
बृटिशनरेशको जहांपै परि पायगो
सीताराम बहुत दिनोंपै आज पूरीभई,
महाराज कुशल समेत आज आयगो ॥ २ ॥
तेज रहै प्रबल प्रचण्ड मारतण्ड सम,
साहबी सुरेशते हमेशही बढ़ी रहै ।
खचित खजानें रहैं खूब मनमाने भरे,
प्रीति नीतिरीतिपर ऐसिये चढ़ीरहै ॥
उमँग उछाहको प्रवाह नित बाढ़ीरहै,
बैरिन बिनाशहित पूरित गढ़ीरहै ।
सीताराम संतत मनावैं जार्ज पञ्चमकी,
कीरती अखंड महीमंडल मढ़ीरहै ॥ ३ ॥
जगिरहै जगमें उजागर दयाकी दृष्टि,
शत्रुपै शनीचरसी भृकुटी तनीरहै ।
सजग सचेतबुद्धि बिमल समेत सदा,
बृटिशप्रजाके हितहेतही ठनी रहै ।
प्रबल प्रताप मारतंडलों प्रचंड रहै,
अमित अखंड गुण गरिमा गनी रहै ।
उमर दराज महाराज जार्ज पञ्चमकी,
युग२ साहबी सलामत बनी रहै ॥ ४ ॥
युग२ राज जार्ज पंचम तिहारो रहै,
अरुज बिहारो सदा सुमति लसी रहै ।
बांके बीर सुभट पिनाके जय ताके रहै,
सन्मुख समर सैन शत्रन त्रसी रहै ।

भजन जहानमध्य महिमा महान रहै,
तेरी बुद्धि विभव विभूषित वसी रहै।
सीताराम दम्पति तिहारो धन्य वाद धुनी,
व्योमबीच महिते पताललौं धसीरहै ॥ ५ ॥

सीताराम.

सनातन धर्मपताका, मुरादाबाद

## भारतीय अभिषेक

फूलि रहे गेंदा और गुलाब बाग बागन में,
पुन्नग सुलोध पुष्प मन को लुभा रहे।
ठौर २ लुब्ध भौंर झुँड मंजु गुंज रहे,
मानों मदमत्त भये मोद गीत गा रहे ॥
दीखै हरियाली चहूं ओर जहां जाय दृष्टि,
खेतन में गेहूं और जौ लहलहा रहे।
कानन कुरंग चारु चौकड़ी लगाय रहे,
पुलकी पखेरू पेड़ २ चहचहा रहे ॥ १ ॥
पंथ माहिं पंकरेणु दीखै लवलेश नाहिं,
कांकरी कठोर कुश कंटकविला रहे।
भूमि हू करति पहुनाई काहू पाहुने की,
सिंचित सुमन मय मारग जता रहे ॥
शीतल सुगंध युत मारुत वहत मंद,
सरिता सरन वारि विमल दिखारहे।
भानु भगवान् को हू आतप सतावत ना,
किये नीचे शीस कैसे वेग २ जा रहे ॥ २ ॥

प्राकृतिक दृश्य हू बने हैं ये मनोहर जो,
जानत हो कारण विशेष क्या जता रहे।
ईश अंशावतार जारज महाराज फिफ्थ,
मेरी महारानी सह भारत में आरहे॥
जिनके विशाल राज अस्त रवि होत नाहिं,
सुयश प्रकाश ते हिमाकर छिपा रहे।
अहो भाग सोई समराट आज दिल्ली माहिं,
प्रजा रुचि पाय तिलकोत्सव करा रहे॥ ३॥

जिनके प्रताप ते स्वतंत्र निज पंथ चले,
भारत भविष्य भले फेरि दृष्टि आ रहे।
साम दाम दंड भेद नीति न्याय अपने सो,
शेर बकरी को एक घाट जल प्या रहे॥
सतयुग में मानधाता त्रेता में रामचन्द्र,
द्वापर युधिष्ठिर सुकीरति सिवा रहे।
ग्रहमें दिनेश ज्यों सुरेश सब देवन में,
कलि के महीपन त्यों आपकी प्रभा रहे॥ ४॥

याही ते हाट बाट दीखत अनेक ठाट,
मंदिरन सुन्दर पताका फहरा रहे।
काहू के भवन झाड़ फ़ानुस टगे हैं आज,
चूना पुतवाय कोई चित्र चिपटा रहे॥
बांधत वँदनवार स्वस्तिवाक्य द्वार कोई,
दिव्य दीपजोति दीपमालिका दिपा रहे।
मानें खल खंड करि ध्वंस गढ़ लंक करि,
जानकी समेत औध रामचन्द्र आ रहे॥ ५॥

गाँव गाँव ठाँव ठाँव दीखत है उत्सव ही,
गान नृत्य होय कहीं धन ही लुटा रहे ।
गामन के ग्वाल संग गोरुन के जंगल में,
मटकि मटकि हर्षभाव जतला रहे ॥
गावत हैं गीत नारि शंखध्वनि मंदिर में,
पंडितसमूह स्वस्तिवाचन करा रहे ।
जोरि के किसान पट्टीदारन कों कहूँ कहूँ,
देखो पटवारी राजसूचना सुना रहे ॥ ६ ॥
नग्र प्रति भूमिपति देव से एकत्र भये,
बैठे जिलाधीश करि इन्द्र ज्यों सभा रहे ।
बालवृन्द के मुखारविन्द है अमन्द हर्ष,
शाहीध्वज रूप बने जैधुनि लगा रहे ॥
अग्निक्रीड छूटत वसंत सो दिखात व्योम,
कविताकलाप कहुँ कवि हैं सुना रहे ।
बाजत है बैंड कहूँ तोप की दनादन है,
कोइ कहुँ तमगा मिठाई हैं बँटा रहे ॥ ७ ॥
रोगी और अपाहज अनाथ भे अनंद आज,
वन्दीगण काराग्रह दुख को भुला रहे ।
आश निज पूरी भई जानिके प्रजा के लोग,
हाथयुग ऊँचे करि दै यों दुआ रहे ॥
जौ लों नभमंडल में तारे दुति दामिन में,
जौ लों शेष नाग शीस धारण धरा रहे ।
जौ लों सिन्धु गंगा और जमुना में नीर बहे,
तौ लों राज जारज कों अटल बना रहे ॥ ८ ॥

( पं. प्राणसुख अध्यापक तहशीली स्कूल अलीगढ़ )

---

शुभचिंतक प्रयाग

## भारतेश्वर स्तुति ।

दोहा—प्रभा भानु स्वाहा अनल, रमा समेत रमेस ।
रोहिणि विधु रति मार मनु, सोभित सची सुरेस ॥
सिंहासन राजत भये, पञ्चम जार्ज नरेश ।
मेरी सँग सोभा बरनि, सक न सारदा सेस ॥

चौ०—तव स्वस्तयन भूप तिन कीना । आनंद रोम रोम महँ भीना ॥
पद पंकज महं सीस नवाये । नयन सफल अपने करि पाये ॥

त्रिभङ्गी—बाजी सहनाई अति सुखदाई जन मन भाई छबि छाई ।
अनँद परकासै सब दुख नासै धुनि दस आसै महँ धाई ॥
नक्कारे बज्जैं जनु घन गज्जैं तड़िता लज्जैं सुनत तहां ।
अरिवर उर फारै गर्वहि गारै सुख संचारै करत जहां ॥

दोहा—इहि विधि आनँद निरखि कै, सकल भूप समुदाय ।
भारतेश अस्तुति करत, बाजे विविध बजाय ॥

सोरठा—मण्डलीक सरदार, सब मिलि कै अस्तुति करत ।
भारतपति महाराज, सुनत मुदित मन चित दिये ॥

छप्पै—जयति धरम धुरि धरन धरम पालन पुनीत पन ।
जयति पर्व शर्वरी नाथ मुख गर्व बिभञ्जन ॥
जय भारतपति सील सिन्धु सुन्दर सुसील मन ।
जय भारत के ईश दुःख दारिद्र बिहण्डन ॥
जय जयति जार्ज पञ्चम नृपति, सरनागत पालन करन ।
जय जयति २ जय भूप वर, अरु " मेरी " चिन्ता हरन ॥

कवित्त

विधि तें मनावों जोरि हाथरु नवाय
सीस साहवी धरापे सदा रावरी बनी रहै
राका रजनी समान नित्त प्रति जागै जोति
परम सुदिव्य चारु दिव्यता सनी रहै ॥
यश की पताका ताकी सुन्दर सलाका सुचि
अवनि अकास बीच तार सी तनी रहै ।
जांचत हौं कृपा की निकाई बानि रावरे
की सोई गुनताई यहि देश पै बनी रहै ॥ १ ॥
जैसो धर्म्म राख्यो हरिचन्द्र नृप एक
भयो पृथुल दिलीप आदि कितने गिनाइये ।
शिवि औ दधीचि बलि परम प्रमाणिक
जे तेऊ भये आगे नहिं वैसो अब पाइये ।
द्वापर में कर्न एक धर्म्म को निबाह्यो जौन
ताहू को कथा में कहूं नाम सुन पाइये ॥
कलि में महीप मान जैसो भयो सुनी कान
सोई गुन आज एक आप ही में पाइये ॥ २ ॥

( बसन्तराम )

## राज्याभिषेक ।

मनिगन मंडित बिराजैं सीस मोरपच्छ,
करुना की कोर सदा रावरी कियो करै ।
अलक झलक झलकाय झुकि झूमि गायें,

बनशी बजाय चाय चौगुनी जियो करै ॥
मोहन महान मुदमंगल की दीठ तेरी,
राजन समाज माहि मिलन दियो करै ।
यशुदा के नन्दन विदारि दुख दारिद,
सुपरजा प्रतिपालन को सुमति हियो करै ॥ १ ॥
एही नृप जार्ज महाराजा देश देशन में,
अतुल प्रताप तेरो होवे अखंड राज ।
गावैं गंधरव गुन गान करि चहू ओर,
पावें त्यों मान गुनी जन हूं तेरी समाज ॥
दिशविदिशान माहिं यश को प्रकाश करैं,
सुकवि सुजान हू सराहैं जौन सिरताज ।
भारत बसुंधरा को नेह भरपूर ऐसो,
हिय को करै दराज तेरो राज बृजराज ॥ २ ॥
लांघि सात सिंधु बीच जल के जहाज चढ़ि,
व्यापन चहत विधु मंडल अवासा है ।
घूमि घेर घरन दिगंतन में अन्त लियो,
बन उपबन गिर कन्दर के पासा है ॥
बानी बुधि मन में बिराजै रोम रोमन में,
हरषि हजार सेस फन पै प्रकासा है ।
एहो नृप जार्ज महाराज धनि धन्य आज,
करत तिहारी यश अजब तमासा है ॥ ३ ॥ ( नम्र )

साधु बड़ोदा

## सिंहासना रुढ़का महोत्सव ।

हे सज्जनो यह आज है उत्तम दिवस इस देशका ।

सब इस लिये कर लीजिये धन्यवाद उस सर्वेशका ॥
क्योंकि जो है शुभ इन्द्रप्रस्थ व हिन्दका वर राजस्थान ।
कहता है जग दिल्ली जिसे जिसमें हुए हैं नृप प्रधान ॥
नृपये युधिष्ठिर पूर्वमें चक्रवर्ति उत्तम शान्तवान् ।
कई हो गये नैतिज्ञ फिर भूपेन्द्र हिन्दू बुद्धिमान ॥
वह था जमाना अन्तका जबये पृथ्वी राजा चव्हान् ।
बस होगई रजनी हमारी गड़ा यवनोंका निशान् ॥
फिरहो गये औरंगजेब औअक्बरादिक बादशाह ।
संसारमें जिनके भी शासन की हुईथी खूब वाह ॥
शासन हटा कुछ अल्पही समयोंमें इनका भी वहां ।
होने लगे दारुण उपद्रव अनसहन सब दिश यहां ॥
करके कृपा जगदीशने भेजी सुगोरी कम्पनी ।
जिसने इस भारतपर दया कर शान्तिकीनी थी घनी ॥
जब लिया शासन हाथमें माता विमल विकटोरिया ।
तबहीं से छाने लग गया सुख प्रेम सबके भर हिया ॥
क्योंकि सुमाताने सुदित यह घोषणाकी थी उदार ।
की हर प्रजाके धर्ममें नहिं हाथ डालेगी सरकार ॥
यह नीति भा निकटोरियाकी हुई अतिप्यारीजहान ।
बस इसलिये यह होगया आधीन उनके हिन्दुस्थान ॥
शुभ एडवर्ड नृपेशका पश्चात् छिटका वह प्रकाश ।
जिससे विविध पाखंडियोंका होगया सब तमविनाश ॥
इनने भी माताके वचन का बड़ाही आदरकिया ।
हम हर किसीके धर्मको छेड़ेंगे ना यह कह दिया ॥
इत अब हुए है बृटिश पञ्चम ज्यार्ज न्यायी बादशाह ।
जिनकेसु शासनकी प्रणालीं अहै सागरसी अथाह ॥

जबसे बृटिश शाहीका शुभ आसन लिया है आपने ।
तबसे सभी बदमाश दुनियाके लगे हैं कांपने ॥
जब हुआथा अभिषेक पहिला तभी फरमायाथा यह ।
कि हम नहीं छेडेंगे हर कोमेंाको मजहबकी जगह ॥
यह सुनके भारत की प्रजाके हृदय अति सुख छागया
जानाकि यह श्रीरामके शासनके फिर दिन आगया ॥
है हिन्दकी सारी प्रजा अपने प्रभूकी भक्तिवान ।
मेरी सहित महाराजके रक्खें कुशल करुणा निधान ॥
सड़कें सुहावन कूप थाने और सुन्दर अस्पताल ।
ये हैं अनेकों काम ऐसे महाराजाके विशाल ॥
अब यही पञ्चम जॉर्ज जो हैं धीर महाराजा धिराज ।
सो शोभते हैं देहलीमें सहित अपनी नृप समाज ॥
उस देहलीकी छटा अनुपम छारही जो आज है ।
कहँलों कोई वर्णन करै अति सुघड़ सकल समाज है ।
है दुर्ग बांका तहांका खाई हैं चारो दिशिविशाल ।
है धरा जहां तख्त वह जिसमें जड़े माणिक व लाल ॥
पश्चिममें श्री जमुना तरंगों को रही हर्षित उछाल ।
बन बागमें लहरा रहे विधि विध के तरु कदमों रसाल ॥
है नगर दिल्ली आजजो अनुपम रुचिरतासे सजा ।
उसके लखे सुरराजका ऐश्वर्य जाता है लजा ॥
राजे महाराजे सभी दल बल सहित राजैं वहां ।
क्योंकि वे पञ्चमजॉर्ज बैठे हैं सिंहासन पर तहां ॥
शुभ पौष कृष्णकी सप्तमी और वार मंगल आज है ।
इसही मुहूर्त तख्तपर राजत नृपति शिर ताज है ॥

शत एक तोपोंकी हुई है बाढ़ नभ घहरा गया ।
जयकारका मुद शब्द चारों दिशामें द्रुत छा गया ॥
पुष्पोंकी वर्षा हो रही गजरा नरेशोंके सजे ।
बहु वाद्य मनहर जोरसे शुभ थलोंमें लगने बजे ॥
सुजनोंकी होगई भेट औ न्यवछावरैं होने लगीं ।
पदवी मिलीं नृपवरोंको शुभ प्रीतिकी शक्ति हु जगी ॥
मित्रो नृपेश्वरको सदा प्राणोंसे प्यारा जानियो ।
उनके सुहितके अर्थ ईश्वरसे विनय नित ठानियो ॥
बस आज धौंसा बज गया भारतमें शाही जार्जका ।
इसस्सेही यह जलसा सभामें हुआ उत्तम कार्जका ॥
सब एक चित्तसे बोलिये जय जयश्री जगदीशकी ॥
जय जय ब्रटीश सरकारकी जय जार्जश्री नृपतीशकी ॥
जय जय जगत्कर्ता प्रभो जय जय कोसलाधीशकी ।
जय जय कही श्री कृष्णकी गोविन्दकी व्रज ईशकी ॥

( महंत लक्ष्मणदासजी )

आनन्द, लखनऊ

## भक्ति कुसुमावलि ।

मुदित भारती भूमि बहु चहुं दिश करत अनन्द ।
विक्टोरिया समुद्र सों उदित भयो नवचन्द ॥ १ ॥
जार्ज आर्य्य पंचम सुभग जाकी किरण अनूप ।
छिटकीं इत उत सुखद सब धारि दया को रूप ॥ २ ॥
जिनकी कृपा कटाक्षसो दुख संघ नसजात ।
ऐसो शुभ समराट लखि कौन न हिय हर्षात ॥ ३ ॥

कोऊ को ईरान कोऊ रूम वंश को नेम।
पै हिन्दू सन्तान को वृटिश जाति सो प्रेम॥ ४॥
हिन्दुन चिर सन्तप्त रह पाए कष्ट अपार।
दुख महा सागर परें डूबि रहे मझधार॥ ५॥
ऐसे अवसर पर सुघर विक्टोरिया सुमात।
शासन पोत चलाय करि कियो जगत उद्धार॥ ६॥
उनके पूत सपूत वर एडवरड गुण धाम।
शान्त रूप आनन्द धन नीति रीति की खान॥ ७॥
ऐसे पूजित वंश को अंश धारे समराट।
प्रगट भये नररूप में पंचम जार्ज विराट॥ ८॥
वहु कृतज्ञ भारत प्रजा क्यों न करे सत्कार।
जिनके घर आए स्वयं राजा परम उदार॥ ९॥
उनकी प्रिय सहधर्मणी मेरी मेरु समान।
अचल दया की स्रोतसी रानी सुख की खान॥ १०॥
देखि देखि जिनकी प्रभा प्रजा मुदित आनन्द।
करत उछाह जहां तहां विनवत परमानन्द॥ ११॥
चिरंजी वै सम्राट जू रानी सहित समाज।
इनकी सरणागत भयो भारत लाज जहाज॥ १२॥
बहुत काल सों राज सुख देखन की चितचाह।
आज भई पूरित प्रगट घर घर करौ उछाह॥ १३॥
हिन्दुन के वर इन्दु शुभ जार्ज महा समराट।
जिनके चरण सरोज नित ध्यावैं अगनित लाट॥ १४॥
वह आए भारत अवनि मेटे शकल कलेश।
उन कीरत की धुरि ध्वजा फहरै सुखद हमेश॥ १५॥

शिक्षा हित हित आप को बिदित भयो संसार ।
अर्द्ध कोटि मुद्रा दये दानी परम उदार ॥ १६ ॥
दिल्ली दिल्लूराज की फिर से बनी प्रवीन ।
भई राजधानी विमल धारे प्रभा नवीन ॥ १७ ॥
धन्य देश धनि धाम वह जहां प्रगट्यो नरनाथ ।
पंचम जार्ज महा विशद जिन किय देश सनाथ ॥ १८ ॥
बन्दी छूटे जेल के बने अनन्दी आज ।
देत अशीसें चित्त सों चिरंजी वै सरताज ॥ १९ ॥

शिक्षा, आरा ।

## सार छन्द ।

आजु लखौ चहुं दिसि भारत पे माच्यो महा अनन्दा ।
सुखमय मंगल साज सँवारत नगर नारि नर वृन्दा ॥
भांति भांति फरहरैं फरहरे रंग विरंग पताके ।
ललित लरी लरकें फूलन की बनवारहु छवि छाके ॥ १ ॥
भारत की प्राचीन पुरी दिल्ली जु अहै रजधानी ।
तहं दरबार अपार मोदमय बरनि सकै नहिं बानी ॥
भारतपति पांचवें जार्ज को इत आगमन सुहायो ।
सुनि सुनि धाइ धाइ नृपगन अरु प्रजा परम सुख पायो ॥ २ ॥
बृटिशराज शुभराज मांहि यह आज अपूरब साजा ।
घर घर पुर नर नारि कहत जै जै भारत महराजा ॥
चाहति चिर सों रही चित्त सों पुरयो आजु सो साधा ।
अब सनाथ जान्यो अपने को भारतभूमि अबाधा ॥ ३ ॥
अब शकुन्तला सी भारत महि बिनवति तुम सों एही ।

भूलौ जनि यह नेह नाथ दुष्यन्तराज सों नेही॥
प्रजा सुतन के सुख दुख देखत चित दै सुनौ पुकारा।
सुमति मनावैं हमहु रावरौ सुखमय जयजय कारा॥ ४॥

## लावनी।

गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभ गाना।
भारत में भारतराज उछाहि महाना॥ टेक॥
जै जै जगदीश्वर सकल देव सिरताजा।
जै जै यह भारतराज जार्ज महराजा॥
जै जै अंगरेजी राज काज सुखदाई।
जै जै मेरी भारत वसुन्धरा माई॥
जै लाट कलक्टर भूप रूप जगत्राना।
गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभगाना॥ भारत०
जै सदा सनातन भारत धर्म्म सुहाई।
जै सदा सचाई सने सुमति समुदाई॥
जै जै कृतज्ञता राजभक्ति उत्साहा।
जै जै सुराज जै राजनीति निर्वाहा॥
जै प्रजाहितैषी हाकिम हुकुम विधाना।
गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभगाना॥ भारत०॥ २॥
मेरे महराज धिराज हैं परम उदारा।
मेरे महराजधिराज सदा सुविचारा॥
मेरे कृपाल ये शील सनेह संवारे।
मेरे ये हैं दृढ़ नेम छेममय प्यारे॥
गम्भीर धीर गुन कलागेह विद्वाना।

गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभ गाना ॥ भारत० ॥ ३ ॥

इन के सुराज्य कबहुं रवि अस्त न होहीं ॥
इन के सुराज्य कल रेल तार सुख सोहीं ॥
इन के सुराज्य नहिं निबलहिं सबल सतावैं।
नहिं द्वैधरमी आपस में जंग मचावैं।
बे रोकटोक मजहबी नेम सब ठाना।
गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभ गाना ॥ भारत० ॥ ४ ॥

दिल्ली में महा प्रधान ठन्या दरबारा।
राजा रईस हुकमहुं जुरे अपारा ॥
नाना उत्सव सों सजे नगर घर खोरी।
वह अमरपुरी सी राजि गयी चहुं ओरी ॥
आये मेरे महराजधिराज सुजाना।
गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभ गाना ॥ भारत में ॥ ५ ॥

सजि धजा पताका सबै सजौ निज नेहा।
सजि हाटबाट पट अटा खोरि औ खेहा ॥
सजि मंगलमय घट तोरन बन्दनवारा।
सजि शीश रौशनी करहु रैन उजियारा ॥
सजि मंगल वेष बजावहु नवल निशाना।
गावहु गावहु मिलि आजु सबै शुभ गाना ॥ भारत में० ॥ ६ ॥

सब मिलि व्है हर्षित हरि सों आय मनाओ।
हरि भारत सम्राटहिं चिरजीव बनाओ ॥
यह सदा हमनपै हितहीं की रुचि राखैं।
हमहूं कृतज्ञता राजभक्ति सुख चाखैं ॥

आओ आओ सजि साजन सुमति सुजना ।
गाओ गाओ मिलि आजु सबै शुभ गाना ॥ भारत में० ॥७॥

( पं. शिवप्रसाद पाण्डेय )

चलो प्यारे करो स्वागत मेरे सम्राट आते हैं ।
यहां के रङ्क राजा सब बधाई आज गाते हैं ॥
दिवाकर अस्त होता है नहीं सुख राज्यमें जिस के
वही गुणवान राजेश्वर तुम्हें मुखड़ा दिखाते हैं ॥
नहीं अमरावती भी कर सके समता सु दिल्लीकी ।
जहां पर जार्ज पञ्चम आ स्वयम् डेरा गिराते हैं ॥
दया औ दानमें इनके बराबर कौन है जग में ।
गरीबोंके घरों पर जा कली दिलकी खिलाते हैं ॥
मृगों की पक्षियोंका वा मनुज की कौन गिनती है ।
पवन पावक जलधि परबत इन्हें जब सर झुकाते हैं ॥
जहाज औ तार रेलें कलकी जब सुधनेक आती है ।
तो कहता हूं विधाता हैं नयी दुनिया बनाते हैं ॥
इन्हें तुम धर्मका औतार जानो अपने मन बच से ।
इकट्ठा बाघ बकरी को सदा पानी पिलाते हैं ॥
नहीं इनकी प्रशंसा कोइ कर सकता है भूतल में ॥
जहां प्रतिभा नहीं जाती वहां अनुभव दिखाते हैं ।

( बाबू ब्रजनन्दन सहाय )

पञ्चमजार्ज राज राजेश्वर, मेरे परम पियारे ।
अलेक्ज़ेण्डरा महारानी के, नैनन के प्रिय तारे ॥
सहित श्री मती मेरी प्यारी, परिजन साज संवारे ।
बड़े भाग हैं, मो घर जो करि, कृपा आजु पगु धारे ॥
तुम हो दुर्लभ परम पाहुने, हम हैं परम भिखारी ।
तुमरे स्वागत योग भोग ले, क्या हम करैं तयारी ॥
इन दुखियन अंखियन के आंसुन तुमरो पांव पखारो ।
अति अयोग, पै भक्ति पूत हिय, आसन धरों सवांरो ॥
आवहु नाथ साथ प्रिय परिजन, यहिं पै आय विराजो ।
एक प्रेम उपहार ग्रहण करि, हम पै नाथ निवाजो ॥
" श्री कवि " हाथ जोर हम विनती, करौं नाथ इक एही ।
लखि निज ओर हमें न बिसारहु, जानि दीन निज नेही ॥

( पण्डित विजयानन्द त्रिपाठी )

---

अभ्युदय प्रयाग ।

## प्रजा का उत्साह ।

मङ्गलकामना ।

श्रीभारत सम्राट् के स्वागत हित सौभाग ।
भयो प्राप्त भारत प्रजै प्रगटसि निज अनुराग ॥
श्रीनारायण तुव कृपा हमरे पंचम जार्ज ।
दीर्घायु गहि सुजस जग लहैं करैं शुभ कार्ज ॥

दमोदक छन्द ।

युतं नीतिः करैं निज राज्य भलौ,
गुण लोग यजैं महाराजनु के से ।

जुरि राजसभा शिर क्षत्र धरै,
शुभ साज सजैं महराजनु के से ॥
लवलीन प्रजा हितचिन्तन में,
लखि शीश लजैं महराजनु के से ।
कह सोहन हर्ष निशान सदा,
तिहि द्वार बजैं महराजनु के से ॥

सोरठा ।

प्रभु ये विनय हमारि, करहिं राज्य चिर कास लौं ।
भारत प्रजा सुखारि, ताकर छाया तर बसै ॥

( सोहन शर्म्मा, डिबाई )

---

## सम्राट् को बधाई ।

स्वस्ति स्वस्ति स्वस्ति आवो मेरे सम्राट् राज कैसी सुखदाई यह रावरी अवाई है । दीन दुखियान दुख संकट टरैंगे अब, कैसी दिन फेरि यह भाग्य उदयाई है । बरसि बरसि शुभ शिक्षा सों प्रपूर नीति, सींचिये त्रिवेदी राज्य बाटिका सुहाई है ॥ धन्य धन्य हस्तिनानगर तोहि धन्य धन्य, भारत में आजु तोहि घर घर बधाई है ॥ १ ॥

आनंदकीसीमा कही ना जाति कौन्यू भांति, भारती कहै लगै तौहू थकि जाई है । शेष कहै पावैं नहीं पार कोटि कल्पन में, नारद की गति नहिं कहिबे केताई है ॥ धन्य धन्य भारत के बासीगण आज तुम्हैं, तुम्हरे शुभ देश सम्राट् की अवाई है । नगरन में गावन में गलिन में, गैलन में, भारत में घर घर में बाजत बधाई है ॥ २ ॥

धन्य घरी जौनी तिथि ऐसे महाराज इतै, धन्य तिथि जौनी घरी पूरण अवाई है। धन्य मास जौने वर्ष इज्जत अनेक पायो, धन्य वर्ष जामें पग धारिबो सुहाई है॥ धन्य धन्य वे जो अवलोकैं इन आखिनसों, धन्य धन्य दरशन की आशा जे लगाई है। धन्य धन्य धन्य कानन से सुने जे सुधा से बैन, धन्य धन्य बोलैं जे बधाई है बधाई है॥ ३॥

एहैं महाराज महारानी के समेत जानि, राख्यो रचि नीको शुभ मंडप सोहाई है। मुदित अनन्द ना उमात आजु चित्तन में, कैसी यह हर्ष फुलवाई फूलि आई है॥ लालसा लगी ही हुती पूरण भले ही भई, लखि बहु पत्रन में पूरण अवाई है। रसना यह चाहैं कछु महिमा बखान करैं, श्रौण कहैं सुनैं तो बधाई है बधाई है॥ ४॥

जौ लौ नभ मंडल दिनेश विधु तारागण, जौ लो भुवि भागीरथी भानुजा सुहाई है। जौ लौ सहसानन के सीस धरा धरी रहै, जौ लौ संसार की अचल थिरताई है॥ मारकण्डेय सी उमरि दराज होय, राज जाके प्रजा मन मोद अधिकाई है। जिऔ जुगजुग दोनौ करौ राज्य कल्पकल्प, नितही बधाई है बधाई है बधाई है॥

(सेठ जानकी प्रसाद)

## सम्राटको बधाई

धनि धनि पञ्चम जार्ज मम, धनि महरानी मात।
धन्य आज शुभ दिन घरी, अजर अमर रहु तात॥
धन्य लार्ड हार्डिञ्ज अरु, धन्य सेक्रेटरी स्टेट।
धन्य प्रजा भारत अहै, भई स्वामि तैं भेंट॥

॥ कवित्त ॥

धन्य प्रजा बंबई की सबतैं निहारी पूर्व,
स्टीमर 'मदीना' तैं सवारी आत रावरी।
नारी कहैं नरन्हि को चलो बेगि देखैं हम,
बोलैं नर नारीहू को बेगि बेगि धावरी।
आनि कै बिराजी तहां मेरी महारानी साथ,
निरखी अपूर्व छटा दंपति उतावरी।
देवराज भाखैं जार्ज पञ्चम पधारे आज,
सङ्ग महरानी मेरी आनन्द बधावरी॥ १॥

॥ दोहा॥

चारि दिवस दर्शन दिये, फिरे प्रात अरु सांझ।
एड्रेश दिय बम्बइ नरन, रहे मदीना माझ॥
दोय दिसम्बरको भयो, शुभागमन इह ठौर।
पाँच दिसम्बरको लौं रहे, रात गमन किय और॥
स्पेशल महं जुरि गई, दश गाड़िन की जोर।
महरानी महराज सह, बैठे निज निज ठौर
स्टेट सेक्रटरी पास की, गाड़िन में किये चैन।
लार्ड आर्ल सब तियन सह, बैठि गये सुख लैन

॥ कवित्त ॥

सीटी दे चली है ट्रेन स्पेशल बनी है खूब,
ऐं जिनहू धक्क धक्क धन्य यों पुकारे हैं।
सप्तम दिसम्बर के प्रात ही पधारी खूब,
आनन्द तैं दिल्ली देवराज यों उचारै हैं।

बड़े लाट राजे महाराजे औ नवाब सेठ,
साहूकार औफीसर स्टेशन पधारे हैं ।
स्वागत भयौ है आज धन्य महराज मेरी,
खूब ही जलूस साथ किल्ले को सिधारे हैं ॥ २ ॥

॥ सवैया ॥

उत्सव कीन्ह अनेक यहां अरु, खेलहु देखि लिये मन भाये ।
फौज कवायद कीन्ह वहै, निरखी निज नैनन्हि तें चित चाये ।
राजन केर मिलाप भयो, सब तैं कर बात हिये हरषाये ।
लंदन तैं चलि पञ्चम जार्ज, जय ध्वनि साथ दिल्ली महँ आये ॥३॥
उन्निस सौ सन ग्यारह ईस्वी, द्यौस दिसम्बर बारह, आयगो ।
मङ्गलवार किये सब मङ्गल, नाँमउ दङ्गलहू को उड़ायगो ।
भारतभूमि निहारति राह प्रजा जन उत्सव खूब बधायगो ।
पंचम जार्ज दिलीपति आज, भये सबठाँ आनन्द छायगो ॥ ४ ॥

॥ कवित्त ॥

इन्द्रप्रस्थ हस्तिनापुर ऐसे सुनाम जाके, ।
अन्य बादशाह ताहि दिल्ली करि चीन्ही है ।
पृथ्वीराज आदि जाके हिन्दू महाराज भये,
ऐसी बीर भूमि को चितधरि अब लीन्ही है ।
नेक मंत्री मंडली को नेक मंत्र मानि जार्ज,
पञ्चम सम्राट् देव दीठ धारि दीन्ही है ।
दिल्ली कौं फकीरौं जोग भाषी सब लोग ताकौं,
राजधानी ठानि कै अमीरौं जोग कीन्ही है ॥ ५ ॥
दिल्लीपति पादशाह केउक भये हैं यों तो,

रावरी अनोखी बात कौनसी दिखात हैं।
आजुलौं न देखी काहू बेगम बिराजी तख्त,
स्वामी साथ आनि प्रजा आनन्द मनात है।
याही काज राजाही कौ कहै लोग माततात,
तात साथ लाये हौ हमारी महामात है
बैठि कै जुगल जोरी दिल्ली राज पाय तख्त,
कीन्हौं दरबार देवराज यौं लिखात है॥ ६॥
श्री मुख उचारे बैन कैसे सुख दैन भये,
फूली फूली फिरै प्रजा आनन्द मनाती है।
दीन्हे हैं पचास लाख, विद्यादानकाज याकौ,
हर्ष है अपार बोलि मुख से जनाती है।
बङ्ग को सुधार भयौ यातैं सब बङ्गबासी,
कैसे हैं प्रसन्न एक जिह्वा का गनाती है।
कोऊ उपकार कीन्ह दिल्ली दरबार मांझ
जियौ जार्ज पञ्चम ये आसिष मनाती है॥ ७॥
कौन ऐसौ ना आज भारत की भूमि पै है,
जाके जिय मँाझ नाहि आनन्द उछाह है।
जितै देखौ तितै झुण्ड नारी नर बाल बच्चे
सबही प्रसन्न सच्चे बाढ़ी चित चाह है।
कोऊ गये वर्ष बीति नई नई देखी नीति,
अब तौ निहार्यौ हमारो नरनाह है।
आँम कौं सुनाई स्पीच पालिसी दिखाई,
खूब सभी कहैं वाह वाह वाह वाह है॥ ८॥

(पंडित देवराज पंचानन शास्त्री)

लक्ष्मी, गया

## मुबारकबाद, कसीदा

जब तलक प्रेम चकोरीका रहै चंदापर ।
जब तलक हिन्दमे बहती रहै गंगाकीधार ॥
जब तलक प्रेम सहित लोहको खींचै चुम्बक ।
जब तलक पड़ती हिमालय पै रहै शीत तुषार ॥
जब तलक हाइड्रजन आकसिजन मिलमिलकर ।
प्रेम संयुक्त बनाया करैं शीतल जलधार ॥
जब तलक सींगशशाकेनलखै वंध्यापूत ।
जब तलक शीश पै है शेषके पृथ्वीका भार ॥
जब तलक वायु बहै सूर्य सितारे चमकैं ।
जब तलक रात व दिनका रहै दुनियामें प्रचार ॥
तब तलक 'जार्ज' महाराज व रानी "मेरी" ।
राज्य शुखभोग करैं मोदलहैं सह परिवार ॥
चित्तमें चाह प्रजा जनकी भलाई की रहै ।
न्यायमें प्रीती रहै, कार्यमें ब्यौहार उदार ॥
चिन्तना चित्तमें भारतकी भलाई की रहै ।
'दीन' भारतको मुबारकहो य दिल्ली दरबार ॥

गृह लक्ष्मी, प्रयाग

## सोरठा ।

जग रक्षाके हेत, जाहि पठायो विधिविर चि
य है समुद्र – निकेतकी, विभूति हरि रूप न र
जाके करकी छांह, सुखीं भंजा विपदाभ जी

र हत सोह नरनाह, मोद मनावत नित्य न व
ज ल जिमि सूर सुखाड, बरसावत अमरित मन ह्व
पं डित-नृपकर पाइ, त्योंहि प्रजा पालत ध रा
च तुर भूप असजानि, सुनेउ प्रजा प्रतिनिधि अर ज
म हादान अनुमानि विद्याहित दिये द्रव्य व हु
नृ पको प्रवल प्रताप, जय जस विमल कवींद्र भ जु
प रकाशत विनुताप, चहुं दिसि तीनिहुंकाल ज ग
ति हूं लोकके माहिं, नाहिं जनम्यो बैरी प्रव ल
ज गत जगह असनाहिं, जहंन छई तव जस प्र भा
य हो कहत फुर आहि, तव राज्यहिं आठौं पह र
मे हमानी जनु खाहि, नाहिं अथवत रवि नितरह त
री ति नृपनकी येह, हरैं सदा दुखदीन के
म न करुणा को गेह, दया द्रवै दुखके दर सु
ह रि निज देश दुरास, करि प्रवन्ध वहु देहि सु ख
रा खत हिये हुलास, निज अरु रय्यतके स दा
नि त विनवत युगपानि, जोरि हरिहि कवि सीसम नि

( राज्य भट्ट )

कवित्त

राजै दिनेश अकाश जितेद्दिन जन्हु सुताजलधार घनेरी ।
मध्यमही हिमशैल रहै, जवलौं धरतीकि करै शशिफेरी ।
दानी दयानिधिको विनवौं, प्रभु ! जीवैं सुखी वरसैं वहुतेरी ।
सज्जन-नायक जार्ज महीपति मेरी सुरानि गुसाइनि मेरी ।

दोहा

गौरी सुत विघनन हरैं, मंगलदेहिं महेश ।
डगै पैजनहिं पुहुमि पै, सुदृढ़ करै अचलेश ॥
रहै प्रताप दिनेश सम, सकल भुवन यहछोय ॥
सब सुरनर शुभ करनमें, तुम्हरे होहि सहाय ॥

( शिवाधीन ब्रह्मभट्ट )

भूमिहार ब्राह्मण पत्रिका, छपरा

## सम्राट्का स्वागत

जारज पञ्चम राज महान, ब्रिटन देशके अत्र भवान ।
पत्नी मेरी सहित स्वकीय, पुरुष प्रकृत जनु कियो द्वितीय ।
आवत भारत चन्द्र समान, उमहत नयन सकल निजमान ।
दैव होत जब परम दयाल, पावत दर्शन प्रजा भुआल ।
गुरुजन परम तोषको पाय, देते दर्शन लघु गृह आय ।
ऐसा आया अवसर जान, भारत भाग्य लिखा कल्यान ।
धर्म राजने स्वानुष्ठान, साधा जहां परम मनमान ।
उसी दिल्लीके भीतर आज, रहा बधावा मङ्गल वाज ।
देश देशके नृपति स्वाधीन, जाते वहां प्रेम मन भीन ।
प्रान्त प्रान्तके सूबेदार, जाय रहे हैं सब तैयार ।
भारतका यह शुभ संयोग, स्वर्णाक्षरमें लिखने योग ।

---

सरस्वती—प्रयाग

# दरबारदर्शन ।

१—नगरसे कई मील था दूर बसा भारी दरबारी कैम्प ।
निशामें देतेथे वां चारु छटा बिजलीके अगणित लैम्प ॥
महाराजा ओंके छविवन्त रावटी, तम्बू और वितान ।
सजेथे थोड़ीथोडी दूर, धन्य वह दिल्लीका मैदान ॥
२—जहांथा किसी समय सुनसान, वहां है वस्ती शोभा—धाम।
दिया जलताथा जहां न एक वहांसे तम हटगया तमाम ॥
जहांपर रहतेथे न किसान वहां हैं भूपोंके रनवास ।
विहंगमबोले जहां कुशब्द, रसायन गायन हैं सुखरास ॥
३—गवरनर जनरल आदिक उच्च कर्मचारी कमाण्डर चीफ़ ।
बड़े आदरके रूलिंग चीफ़ महाराजा, नौबाब, शरीफ़ ॥
धनी हिंदुस्तानी अंगरेज, बिलूचिस्तानी, वर्मालोग ।
सिकिम भूटान—चीन—जपान—निवासी—गण का था संयोग॥
४—वस्तही की बसतीमें भूप जार्ज पञ्चमका था सुखवास ।
सहित श्री मेरी हृदय उदार राज—रानी श्री—शील—निवास ॥
नहोगी कुछभी अनुचित उक्तिकहूंजोमैं करके कुछ गर्व ।
जगतके धन—बल—यश—सौंदर्य्य पधारे हुए वहींथे सर्व ॥
५—प्रातसे अर्धरात पर्य्यन्त लगा रहताथा ताता तोर ।
फिटन,टांगे अरु मोटरकार—"टनन्""पों""चलोबचो"काशोर॥
तीर्थमें पर्वसमय जन—वृन्द यथा जुड़ते हैं संख्यातीत ।
हुई त्यों भारत—प्रजा—प्रजेन्द्र—सन्धि—संक्रान्ति अनूप प्रतीत ॥
६—डाकघर, रेल, तार, नलनीर, सभीका था पूरा आराम ।
सकल दिन घूम घामकर लोग रातको जातेथे निज धाम ॥

